प्रेमचन्द

# सेवासदन

[ पाठ्य-संस्करण ]

भूमिका तथा परिचय

विद्यानिवास मिश्र, एम० ए०

सरस्वती प्रेस बनारस

# प्रेमचन्द

## जीवनी

भारत के अमर कथाकार प्रेमचन्द का जन्म ३१ जुलाई सन् १८८० में बनारस के पास लमही गाँव में हुआ था। उनके पिता मुंशी अजायबलाल निम्न-मध्यवर्ग के कुलीन कायस्थ थे, मुंशीगिरी की परम्पराओं में पगे हुए। घर पर थोड़ी बहुत खेती और जमींदारी भी थी, पर अपनी कायस्थगिरी की आन रखने के लिये मुन्शी अजायबलाल डाकखाने में मुन्शी थे। प्रेमचन्द का नाम उन्होंने नयी आशा में धनपतराय रखा था और प्यार का नाम 'नवाब'। ये दोनों नाम अपने अर्थों के साथ इतने पीछे छूट गये कि लोग इन नामों को पुस्तकों के द्वारा ही अब याद कर सकते हैं। परिवार का वातावरण स्वभावतः बाहरी टीमटाम और भीतरी अभाव का था। उसके ऊपर प्रेमचन्द को रोगिणी माँ मिलीं, जो किसी तरह सात वर्ष तक उन्हें अपना स्नेहांचल दे सकीं। प्रेमचन्द के जीवन में दुःख इसी से बहुत सवेरे ही आ गया। एक ओर मातृ-वियोग, दूसरी ओर नयी माँ का आगमन, इन दोनों घटनाओं ने उनके जीवन में अन्तःपीड़ा और निविड़ संघर्ष को सदा के लिए बसा दिया। विमाता के प्रति यों अपना कर्तव्य निभाने में कभी उन्होंने चूक नहीं की, पर उधर से सहज स्नेह का अभाव उन्हें जीवन भर दुखाता रहा। इस दुःख ने उनकी आत्मा में विद्रोह की सृष्टि की, जिन रूढ़ियों के कारण उनका सुनहला बचपन दुःख से मिला, उनके विरुद्ध उनकी आत्मा में आगे चलकर क्रन्दन उठा, उस क्रन्दन की गूँज उनकी 'प्रेरणा', 'अलग्योझा', 'घरजमाई' जैसी कहानियों और 'निर्मला' तथा 'गबन' जैसे उपन्यासों में मिलती है। निम्न मध्यवर्ग की मिथ्याभिमानता, अपव्ययिता और नाशिनी प्रतिस्पर्द्धाशीलता के मार्मिक चित्र उनकी इन्हीं तीव्र अनुभूतिओं के परिणाम हैं।

कुलागत परम्परा के अनुसार प्रेमचन्द की शिक्षा उर्दू-फारसी से शुरू हुई और मननशील बालक को नीरस और निर्दय शिक्षा-पद्धति से बड़ी अरुचि होने लगी। उस समय की प्राइमरी शिक्षा लगभग डिकेन्स के समय के इंगलैंड की प्रारम्भिक पाठशालाओं की-सी ही स्थिति में थी। इसी से प्रेमचन्द भी डिकेन्स की तरह बचपन से ही मदरसे के बाहर जीवन की पाठशाला में अधिक रमने लगे, इसका यह अर्थ नहीं कि पुस्तकों से उन्हें विरक्ति होने लगी, बल्कि ठीक उल्टे अध्ययन की ओर उनकी आसक्ति बचपन ही से थी और कथा-साहित्य के लिए उनका प्रेम व्यसन बन गया था। जब उनके बाप का तबादला गोरखपुर हुआ और वे शहरी मिडिल स्कूल में दाखिल हुए, तो उन्होंने एक तम्बाकूफ़रोश के लड़के से दोस्ती इसलिए की कि 'तिलिस्मे-होशरूबा' पढ़ने को मिले। तेरहवें वर्ष में पहुँचते-पहुँचते रतननाथ सरशार, शरर और रेनाल्ड के उपन्यास वे चाट चुके थे। उपन्यास पढ़ने का चाव यहाँ तक बढ़ा कि रेती चौक के एक दूकानदार के यहाँ इस शर्त पर दलाली स्वीकार की कि ये जाकर उसकी कोर्स की किताबें लड़कों को बेंच आयेंगे और एवज़ में वह उन्हें नये-नये उपन्यास उधार पढ़ने को दे दिया करेगा। इन उपन्यासों के स्वाध्याय ने उन्हें कल्पनाशील और स्वप्नशील बना दिया। हाँ इस व्यसन ने उन्हें रूखे विषयों से उदासीन और विमुख बना दिया, जिसके कारण गणित में वे बेहद कमजोर हो गये। गणित की यह कमजोरी जीवन भर बनी रही और इसलिए वे रुपये-पैसे के लेन-देन में तो अकुशल रहे ही, अपने साहित्य में भी वैज्ञानिक का-सा निर्मम निदान और विश्लेषण देने में भी असमर्थ रहे। नग्न यथार्थवाद का इसी से उसमें नितान्त अभाव है।

पंद्रहवें वर्ष में पदार्पण करते-करते उनके जीवन में नया अध्याय शुरू हो जाता है, यद्यपि अध्ययन की दृष्टि से वे अभी नवीं कक्षा में ही हैं, तथापि एक ही साल के भीतर विवाह और पिता की मृत्यु, वे दो घटनाएँ ऐसी घटीं कि उनकी उमगती हुई आकाक्षाओं और उसके ऊँचे संकल्पों को एकदम धराशायी कर दिया। ऊँची शिक्षा प्राप्त करने की ललक जो

उनके हृदय में घर कर गयी थी, उसके सामने एक अप्रत्याशित बाधा आई। बाल-विवाह तो एक दायित्व था ही, पिता की मृत्यु के बाद विमाता और सौतेले भाई के पोषण का दायित्व बहुत भारी था। परन्तु कर्म-शक्ति में अटूट विश्वास रखनेवाले प्रेमचन्द निराश तो हुए, पर हताश न हुए। गोरखपुर से वे बनारस चले गये और ५) की ट्यूशनी करके जैसे-तैसे क्वींस कालेज से मैट्रिक्यूलेशन द्वितीय श्रेणी में पास किया, साथ-साथ शहर से पाँच मील पैदल आना जाना लगा रहा, रात-रात गंभीर अध्ययन और परिवार का पोषण भी। अभाव के कष्ट में वे इतने पिस गये कि कहीं बहलाव के लिए गुंजाइश नहीं थी। रूखे सूखे भोजन और घरेलू विरसता से कहीं शरण उन्हें ढूँढ़े नहीं मिलती थी, तो वे एकाध रुपये उधार लेकर चटपटे भोजनों से तृप्ति ढूँढ़ने लगे। यहीं से भोजन के असंयम का पाठ सीखा और इसका उन्होंने आगे बहुत मँहगा मूल्य चुकाया। मैट्रिक्यूलेशन के बाद बहुत दौड़धूप के बाद इण्टरमीडिएट में जो दाखिल भी हुए तो जूझकर भी गणित के कारण लगातार दो बार फेल हुए और एकदम हताश-से हो गये। उन्हें लगा कि उनके सारे अरमान सदा के लिए धूल में मिल गये। इसी बीच विमाता और पत्नी के बीच वैमनस्य भी जोर पकड़ता रहा। विमाता से उन्हें कभी स्नेह और आश्वासन नहीं मिला और न उपेक्षित पत्नी से मीठा प्यार। दोनों उन पर अविश्वास करती थीं और दोनों उन्हें फटकारने से बाज नहीं आती थीं।

इस निराशा में डूबते-उतराते उन्हें एक दिन सन् १८९९ में एक दयालु हेडमास्टर मिले जिन्होंने उन्हें १८) मासिक वेतन पर सहायक अध्यापक रख लिया। यद्यपि यह कार्य उनकी ऊँची आकांक्षाओं के अनुरूप नहीं था और उनकी रुचि का भी नहीं था, पर इससे उन्हें बड़ा सहारा मिला। अपने स्वप्नों में उन्हें इतना विश्वास था कि उनकी मूर्ति के लिए उन्हें कटुतर से कटुतर यथार्थ से जूझने में सुख मिलता था। इस तनख्वाह का आधा वे घर देते और आधे में अपनी गुजर करते थे। इतना स्वार्थ-त्याग करने पर भी वे घरवालों को सन्तुष्ट नहीं कर पाते थे, सौतेली माँ

के लिए उनका यह बलिदान उनकी पत्नी को चुभने लगा और अबोध स्त्री इसे अपमान समझने लगी। धीरे-धीरे वह उनसे दूर होती गयी और इसका गहरा विषाद प्रेमचन्द के मन में भरता गया। पत्नी को अपने आदर्शों तक लाने में उन्हें जो विफलता हुई, इसका अनुताप उनकी 'जीवन का शाप' और 'दो सखियाँ' जैसी पिछली कहानियों में मिलता है, पर तत्काल इस विफलता की बड़ी तीखी प्रतिक्रिया उनके मन में हुई और अपनी पत्नी से उनका दिल फटता ही गया। सन् १९०२ में इलाहाबाद ट्रेनिंग कालेज में भरती हुए और वहाँ से उन्होंने सन् १९०४ में अपनी लगन और प्रतिभा के बल पर प्रथम श्रेणी में जे० टी० सी० की परीक्षा पास की। प्रिंसिपल ने प्रसन्न होकर वहीं माडल स्कूल में उन्हें हेडमास्टरी दी। इस अवधि में उनकी साहित्यिक प्रतिभा का प्रस्फुटन भी प्रारम्भ हो गया था। सन् १९०२ में 'प्रेमा' और सन् १९०४ में 'हम खुरमा हम सबाब' नामक उपन्यास उनकी कलम से उर्दू में आया। इन प्रारंभिक रचनाओं में कृत्रिम शैली और अद्भुत् घटना जाल मिलते हैं। ट्रेनिंग कालेज की अवधि में उनका अध्ययन भी बहुत बहुमुखीन था और विवेचन बहुत जागरूक होने लगा था। दर्शन, उपन्यास, राजनीति और समाजशास्त्र में उनकी अभिरुचि विशेष थी; एक ओर शैली के क्षेत्र में सरशार के पीछे वे फिदा हो गये थे, तो दूसरी ओर आचार शास्त्र के गहन अध्ययन से उनका दृष्टिकोण भी बदलने लगा था। मनुष्य की सुजनता और सद्भावना में उनका विश्वास दृढ़ हो चला। जब सन् १९०५ में कानपुर वे तबदील होकर आये तो उर्दू की प्रसिद्ध पत्रिका 'ज़माना' के संपादक मुंशी दयानारायण निगम के निकट संपर्क में रहने का उन्हें सुअवसर मिला। तीन वर्ष तक वे कानपुर रहे और ये तीन वर्ष उनकी ज़िंदगी के सबसे स्पृहणीय वर्ष थे, साहित्य-साधना की पहली तैयारी उन्होंने यहीं की और साथ ही जीवन का रस भी सबसे अधिक उन्हें यहीं मिला। उनके सरल विनोदी स्वभाव को पूर्ण परितृप्ति मिली। मुंशी दयानारायण निगम उनसे वय में छोटे होते हुए भी उनके सच्चे हितैषी और पथदर्शक बने। प्रेमचन्द ने उनकी

राय की कद्र आजीवन की और अपने व्यक्तिगत जीवन के सुख-दुःख में भी उन्हें सहभागी बनाया। कानपुर में प्रेमचन्द विभिन्न शैलियों पर हाथ माँजते रहे। अभी उनमें परिपक्वता नहीं आयी थी। अभी वे सत्संगति से पाने में अधिक व्यस्त थे, देने के लिए एकान्त साधना और मनोमन्थन का अवसर उन्हें नहीं मिला था।

तीन वर्ष बाद सन् १९०८ में जब उनकी पदोन्नति मदरसों के सब-डिप्टी इन्सपेक्टर के पद पर हुई और साथ ही उनका तबादला हमीरपुर के लिए हुआ, तब उन्हें उल्लास से भरे जीवन से बिलगाव तो जरूर मिला, पर साथ ही भारतीय खेतिहर की आत्मा को पहचानने और उसके कण्ठ में रुँधी हुई वाणी को सुनने का सुलाभ भी प्राप्त हुआ। बुन्देलखण्डी देहातों के दौरे में उन्हें देश की सोई मानवता की नई अँगड़ाई मिली। छः साल तक लगातार महोबा के आल्हैत प्रदेश में रहकर उन्होंने सोये स्वाभिमान को जगाने और साहस को उभाड़ने का कार्य भी किया। 'रानी सारन्धा', 'राजा हरदौल', 'विक्रमादित्य का तेगा' सरीखी कहानियाँ यहीं लिखी गयीं। इसी अवधि में 'सोजेवतन' नाम से देश-प्रेम से भरी पाँच कहानियों का संग्रह भी उनका प्रकाशित हुआ। इस संग्रह के कारण अँग्रेजी सरकार के वे कोपभाजन बने। साम्राज्यवाद वाणी का मूक विद्रोह सह न सका, बड़ी मुश्किल से अपने डिप्टी इन्सपेक्टर की बदौलत उनकी नौकरी पर आँच न आने पायी, केवल 'सोजे-वतन' की ५०० प्रतियों के अग्नि समर्पण और भविष्य के लिए चेतावनी तक दण्ड सीमित रह गया। अपनी इस परवशता की ग्लानि उन्हें अत्यधिक हुई, पर उन्होंने इस दुःख को दबाकर रखा। इसी के साथ उन्हें अपना दुलार का नाम 'नवाबराय' भी छोड़ना पड़ा और लिखने के लिए उन्हें दूसरा छद्मनाम 'प्रेमचन्द' अपनाना पड़ा। यह दूसरा नाम अपनाना ही उनके जीवन में तीसरे अध्याय का सूत्रपात है। 'नवाबराय' नाम के साथ भावुक स्वप्नशीलता भी बिदा हो गयी और प्रेमचन्द आदर्शवादी होते हुए यथार्थ से हार्दिक तादात्म्य पाने लगे; मानों गोधूलि की ललछौंहीं धुन्ध के बीच में से नये 'प्रेमचन्द' का उदय

हुआ। हाँ, हमीरपुर जिले का लंबा प्रवास साहित्य के लिए उर्वर तो सिद्ध हुआ, पर उनके शरीर के लिए उतना ही ऊसर और संतापकारी निकला। यहीं उनके पेट की खराबी शुरू हुई, जो अन्त में उनके प्राण लेकर ही रही।

घर की व्यथा इसी बीच पकने लगी और अकुलाकर उन्हें अपनी पत्नी को उनके मायके सदा के लिए भेज देना पड़ा। जीवन उनका इतना अशांत और कड़ुवा हो गया कि वे सहानुभूति के लिए तड़प उठे। यों मित्रों की हमदर्दी बराबर उन्हें प्राप्त थी, पर इस हमदर्दी में आगे बढ़ने का बल नहीं था। अपनी बिजली से देश में बिजली भरने का जो संकल्प रखता हो, दीपक की तरह जलते रहने में जो अपना आदर्श पाता हो और साहित्य के माध्यम के द्वारा जो देश में सत्य की चेतना जगाने आया हो, उसे सहारा देने के लिए बहुत बड़े धैर्य, बलिदान और आत्मसमर्पण की आवश्यकता थी। भाग्यवश प्रेमचन्द की यह आवश्यकता शिवरानी देवी में पूरी हुई, जो उनकी द्वितीय संगिनी बनीं और जिन्होंने प्रेमचन्द को इतना ऊँचा उठाने में बहुत बड़ा योगदान दिया। शिवरानी स्वयं बाल-विधवा थीं और उन्हीं परम्पराओं द्वारा उत्पीड़ित थीं, जिनके उत्पीड़न से प्रेमचन्द का हृदय छलनी हो उठा था। अपने तत्कालीन समाज में अभिजात मान्यताओं के विरुद्ध विधवा-विवाह करके उन्होंने अदम्य साहस और अटूट आत्म-विश्वास का परिचय दिया। वे अपनी मान्यताओं से पीछे नहीं रहना चाहते थे और पीछे रहे भी नहीं, उनकी कृति और व्यक्ति में यह सामंजस्य उन्हें और ऊपर उठा सका है।

शिवरानी में प्रेमचन्द ने मनचाही चीज पा ली और उनका व्यक्तिगत जीवन अधिक सरस और सप्राण हो उठा, इसका प्रभाव उनकी रचनाओं के ऊपर भी पड़े बिना न रहा, उनमें भी नयी स्फूर्ति और नयी मार्मिकता आयी। पीछे उन्हें अपनी प्रथम पत्नी से विच्छेद करने का अनुताप भी हुआ और जीवन भर उनका भरण-पोषण करते रहे, परन्तु शिवरानी देवी के आग्रह के बावजूद स्वयं उन्हें बुलाने नहीं गये। शायद प्रेमचन्द के भीतरी पुरुष को यह समझौता या प्रत्यावर्त्तन गवारा न हुआ, यह दूसरी बात है

पर उन्हें इसका भान जरूर हो गया कि भारतीय नारी के ओज का उन्होंने उचित आदर नहीं किया और अपनी इस गलती का परिमार्जन उन्होंने अपने नारी-पात्रों के उन्नयन में किया। किया तो बंगाल के शरच्चन्द्र ने भी है, पर प्रेमचन्द की नारी अपनी निष्ठा को नीति से जोड़ कर रखती है, जब कि शरत् की नारी नीति के बन्धन तोड़कर निष्ठा का पालन करती है। शिवरानी के त्याग और धैर्य से प्रेमचन्द का साहित्य पनप उठा है। शिवरानी में उन्हें प्रथम प्रीति का उन्माद तो न मिला होगा, पर नारीत्व की पूर्णता मिली, सबसे अधिक उन्हें उनमें मातृत्व की छाया मिली। इसी कारण बाद में उन्होंने अपने आप को शिवरानी के स्नेहमय संभाल में बच्चे की भाँति सौंप डाला।

अस्तु, 'लागहि अति पहार कर पानी' वाली बुन्देलखण्डी जलवायु से पिण्ड छुड़ाने के लिए उन्होंने तबादले के लिए प्रार्थना की और नौकर-शाही अवकृपा ने उन्हें हिमालय की तलहटी बस्ती में ला पटका। सन् १९१४ में वे बस्ती आये और उन्हें स्व० मन्नन द्विवेदी 'गजपुरी' का सरस परिपार्श्व मिला, जिसके कारण हिन्दी की ओर उनका रुझान हुआ और इसी समय उनका 'सेवासदन' उपन्यास पूरा हुआ। 'सेवासदन' के पहले 'सप्तसरोज' नाम से हिन्दी में उनकी कहानियों का संग्रह छप चुका था और पाठकों में अत्यन्त समादृत भी हो चुका था। बस्ती आकर उनकी पेचिश और पेचीदा हो गयी, फलतः छः महीने की छुट्टी लेकर लखनऊ मेडिकल कालेज में उन्होंने दवा करायी। साथ ही दौरे की दौड़ धूप से मुक्ति पाने के लिए शिक्षण-कार्य के लिए अपनी नियुक्ति करायी। सन् १९१५ में गवर्मेंट स्कूल बस्ती में शिक्षक होकर वे आये और तीन वर्ष तक इस स्थान में इस पद पर वे रहे। बीच में वे गोरखपुर गवर्मेंट नार्मल स्कूल में हेडमास्टर होकर चले गये थे। वहीं पर उनके ज्येष्ठ पुत्र श्रीपत राय का जन्म हुआ। शिक्षक हो जाने पर उन्हें साहित्य साधन के लिए यथेष्ट समय मिलने लगा और उनकी बहुत-सी उत्कृष्ट गल्प रचनायें इसी काल में रची गयीं, जिनमें से 'धोखा', 'दो भाई', 'बेटी का दान',

'शंखनाद', पंच परमेश्वर' प्रमुख हैं। 'प्रेमाश्रम' उपन्यास भी लिखना इसी अवधि में शुरू हुआ। इस अवधि तक पहुँचते-पहुँचते सामाजिक, आर्थिक और राजनैतिक समस्याओं को एक साथ देखने की अद्भुत क्षमता उनमें आ गयी थी। उनकी अन्तर्दृष्टि भारतीय किसान की क्षमता को समझने लगी थी और उसके बलिदान के गौरव से अभिभूत होने लगी थी। किसान के घरेलू जीवन की विवशताओं और दुर्बलताओं के बीच उन्होंने महनीय मानवता को सोती पाया, जिसे जगाने में उनकी साधना लग गयी। हाँ, अभी रोग का ठीक निदान करने में वे असमर्थ थे। सुखद स्वप्न में ही अभी अंतिम निलय ले रहे थे। अभी प्रेमचन्द में क्रान्तिवादी और सुधारवादी का घोर अन्तर्द्वन्द्व था, इसका कारण शायद यही हो कि उन्मुक्त जीवन की चपेटों में अभी वे नहीं पड़ रहे थे, हाँ, उन्मुक्त जीवन के लिए वे विकल अवश्य थे। नौकरी से छूटकर खुले अखाड़े में खुल-खेलने के लिए उनके मन में बहुत तीव्र उत्कण्ठा उग चली थी। इस अवधि में हिन्दी की ओर उनका रुझान वेग से हो चला, इसका श्रेय स्व० मन्नन द्विवेदी के साथ-साथ श्री महावीर प्रसाद पोद्दार को भी है। उर्दू की रवानगी को हिन्दी की गंभीरता देने की साधना यहीं शुरू हुई, जिसकी सिद्धि एक ऐसी सरल, उच्छ्वल और भावगंभीर शैली में हुई, जो हिन्दी को नई स्वस्थ परम्परा की ओर मोड़ कर रही। जो साहित्य और भाषा दोनों जनजीवन से दूर भागते चले जा रहे थे, उनको इन साधक ने समीप खींचा और दोनों को जनजीवन की साधना में जोत दिया, स्वयं भी उर्दू के चुलबुलेदार हलकेपन को यथास्थान निभाते हुए भी गंभीर भाव भूमि पर उतरे, जहाँ आकर उनके साहित्य ने अपनी असल आत्मा पहचानी।

इस बीच देश में नया ज्वार आया और प्रेमचन्द-से जीवन-साधक जो उसके बहाव में आने की पहले से ही प्रतीक्षा में बैठे थे, अब तो जन जागृति के नये युग में समस्त कूल-बन्धनों को तोड़कर विलग हो गये। बरसों से जो मवाद पक रहा था, वह आज फूट गया। उन्होंने सरकारी नौकरी से अन्ततोगत्वा इस्तीफा सन् १९२१ में दे ही दिया। पराधीनता

की बेड़ी बरदाश्त के बाहर हो गयी और वे एकान्ततः अपनी साधना के क्षेत्र में उतर पड़े। आरंभ में तो दूसरों के प्रभाव में मदहोश होकर चलते रहे, इसलिये पहले महावीर प्रसाद पोद्दार के साथ साझे में चर्खे की दूकान की, वहाँ लेखा-जोखा में मन नहीं रमा तो बनारस में आकर कर्घों का काम शुरू किया। उसमें भी बहुत उद्यम करने पर सफलता न मिली तो फिर कानपुर में जाकर एक स्वदेशी आन्दोलनवाले मारवाड़ी स्कूल में नौकरी की; वहाँ भी उस स्कूल के प्रबन्धक काशीनाथ मारवाड़ी से उनके स्वाभिमानी स्वभाव की पटरी न बैठ सकी। कानपुर में ही उनके द्वितीय पुत्र अमृतराय का जन्म हुआ। स्कूल की नौकरी छोड़कर फिर वे काशी लौटे, वहाँ संपूर्णानन्दजी के जेल-प्रवास में 'मर्यादा' का संपादन डेढ़ वर्ष तक किया, उनके जेल से लौटने पर उस भार से मुक्त होकर काशी विद्यापीठ में अध्यापकी करते रहे। पर पहले भी उनकी प्रतिभा उपदेशक बनने से बगावत करती रही, अब भी वह बागी रही, फलतः इस कार्य से भी वे अलग हो गये। ज़ीवन में इन विभिन्न अनुभवों में सुख खोकर अपने को पाते रहे, इन सभी अनुभवों की प्रतिच्छवियाँ उनके प्रेमशंकर, अमरकांत और मेहता जैसे पात्रों में अंकित मिलती हैं, उसी के साथ इन अनुभवों की निष्फलता का बोध भी क्रमशः उन उपन्यासों में मिलता है। उपदेश देने की प्रवृत्ति से जो धीरे-धीरे उनको विरक्ति होती गयी, उसके पीछे कुछ अंशों तक उनका यह इतिहास भी है। यों तो साहित्यकार अपने जीवन में तटस्थ रहकर ही जीवन का पर्यालोचन करता है, पर अपने अनुभवों की यथार्थता को भूलकर नहीं, अधिक से अधिक उन अनुभवों को वह निर्विशेष बनाकर रख देता है। १९२३ में कुछ साझीदारों के साथ सरस्वती प्रेस की बनारस में स्थापना की और अपने अनुज महताबराय को उसकी व्यवस्था में लगाया।

'मर्यादा' की संपादकी में उन्हें अपने पथ का संकेत मिल गया। उनको दीख पड़ा कि अपना पथ उन्हें स्वयं कूट-पीटकर बनाना है और जीवन से जूझकर एक ऐसी साहित्य परम्परा निर्माण करनी है कि जिस पर चलने का आनेवाली साहित्यकार पीढ़ी साहस कर सके। काशी से नौकरी छोड़ कर

लखनऊ गंगा-पुस्तकमाला में १००) मासिक पर कुछ दिनों तक काम करते रहे और स्कूली किताबों में भटकते रहे। वहाँ से खिन्न होकर १९२६ में फिर बनारस लौट आये और सरस्वती प्रेस की देख-भाल स्वयं करने लगे। प्रेस के काम में उन्हें बहुत खटना पड़ा। प्रकाशकों के शोषण से निस्तार पाने के लिए उन्होंने वह दुस्साहसपूर्ण कदम उठाया जो उनकी शक्ति के बाहर था। 'कायाकल्प' से उन्होंने निजी प्रकाशन आरंभ किया। पर इस कार्य में उन्हें बहुत टोटा उठाना पड़ा, इसी कारण सन् १९२८ में उन्होंने नवलकिशोर प्रेस के अधिष्ठाता विशुननारायण भार्गव के आग्रह पर 'माधुरी' का संपादन स्वीकार कर लिया, जिससे गृहस्थी का निर्वाह हो सके। 'माधुरी' के संपादन काल में ही अपनी मान्यताओं और अपने स्वप्नों को साकार बनाने के लिये १९३० में 'हंस' का सूत्रपात किया, जिसका उद्देश्य नये लेखकों को प्रोत्साहन और सत्परामर्श देकर आगे बढ़ाना और इसके द्वारा साहित्यिक आन्दोलन को सशक्त बनाना था। 'हंस' के साथ जुड़कर उनका त्याग नशे में परिवर्तित हो गया। उसी के साथ-साथ उन्होंने 'जागरण' साप्ताहिक भी शुरू किया। इसी अवधि में आते-आते उनकी कर्मशक्ति बिलकुल चमक उठी थी। वे अब अपने को विशुद्ध साहित्यमजूर समझते थे और वैसा ही बरतते भी थे। मजूर का ही अध्यवसाय और विनय उन्होंने अपनाया, कभी भी अपने को मिथ्यागर्व से अभिभूत होने नहीं दिया, अपनी सहज विनोदशीलता में अपनी गरिमा लपेटने में ही उन्होंने आनन्द पाया और दुख सहकर भी असीम आत्मसंतोष पाया। अपने बाहरी संघर्ष के कारण उनमें चिड़चिड़ापन नहीं आ पाया, यहाँ तक कि घर पर बच्चों के साथ असीम उल्लास के साथ बराबर बच्चे बने रहे। उनका यही मन्त्र था कि 'दीपक का काम जलना है और जलकर ज्योति जगाना है।' सन् १९३१ में 'समर-यात्रा' कहानी के कारण 'हंस' को जमानत देनी पड़ी, इस कहानी पर उनके अद्भुत् आत्म-विश्वास और ओजस्वी संकल्प की छाप है। इस कहानी के साथ स्वयं अपनी समर-यात्रा के लिए कमर कसकर चल पड़े और खेत में जूझते हुए ही सदा के लिए सो गए। सन् १९३१ से

१९२५ तक अविच्छिन्न रूप से वे बोझ सहकर घाटे में 'हंस' और 'जागरण' चलाते रहे। इस बीच में उन्होंने 'रंगभूमि' (१९२६), 'गबन' और 'कर्मभूमि' तीन उपन्यास और कहानी कला की दृष्टि से 'कफन', 'तथ्य', 'ईदगाह', 'अलग्योझा' सरीखी सूक्ष्म शिल्पभरी उत्कृष्ट कहानियाँ लिखी। उनकी कला अध्ययन और संघर्ष में निखार और परिष्कार पाकर पूर्णता पा गई। साथ ही उनके द्रष्टा मानस ने बहुत से अयथार्थ आवरणों को चीर फेंका। इस अवधि के अन्त तक पहुँचते-पहुँचते उनके बहुत से दुर्बल विश्वास ढीले हो गये और वे स्पष्ट आलोक देने में सफल हो गये। परन्तु उन्होंने प्रकाशन-कार्य उस युग में शुरू किया जो बहुत मन्दी का था और यद्यपि उर्दू की अपेक्षा हिन्दी के पाठक का विस्तार बहुत बढ़ गया था, तथापि ईमानदारी से लेखक स्वावलम्बी होकर रोजी नहीं कमा सकता था। इन्हीं कारणों से प्रेमचन्द कर्ज के बोझ से दबते गये और सन् ११३४ में उन्हें जब बम्बई के अजन्ता मूवीटोन से ९०००) साल पर आमन्त्रण मिला तो वे इन्कार न कर सके।

करीब साल भर वे फिल्म-संसार की कड़ुवी दुनिया में रहे, जहाँ जाकर उनका यह सपना कि सिनेमा सशक्त नये विचारों का सफल माध्यम बनाया जा सकता है, बिलकुल टूट गया और फिल्म-उद्योग के सर्वनाशी और दमघोंटू स्वरूप को ठीक-ठीक पहचानने का उन्हे अवसर प्राप्त हुआ। यहाँ आकर लेखक की स्वतन्त्र चेतना को जो कुत्सित रुचि का बन्धन मिलता है उसका उन्हें असीम परिताप हुआ। उनकी 'मिल-मजदूर' कहानी का भीषण विद्रूप रूपान्तर 'मजदूर' नामक फिल्म में हुआ। फिर 'डामुल का कैदी' और दो एक कहानियाँ उन्होंने लिखीं, पर उन्होंने यह अनुभव कर लिया कि फिल्म-संसार के विधाता गरम मसालेदार मनोरंजन के नाम पर कुरुचि, अयथार्थ और चमत्कार को ही अभीष्ट मानते हैं। खिन्न और अनुतप्त होकर साल भर में ही उस काम को छोड़-छाड़कर वे बनारस लौट आये। इस बीच में अपने जीवन की सबसे बड़ी कृति 'गोदान' लिखते रहे, जिसको उन्होंने अपनी समस्त साधना, आस्था और निष्ठा का तत्व देकर

भारतीय खेतिहर के जीवन का महाकाव्य बना डाला है। सन् १९३६ में 'गोदान' छपा और इसके छपते-छपते जीवन का सूरमा चूर-चूर हो गया। अन्त में उन्हें खाट पकड़नी पड़ी। रोग-शय्या पर भी उनको लिखने की पीड़ा सताती रही और उनका अधूरा उपन्यास 'मंगलसूत्र' लिखा जाता रहा। 'मंगलसूत्र' तक पहुँचते-पहुँचते भारतीय राजनीति बिल्कुल नये समझौते की स्थिति में आ गयी थी और इसीलिये द्रष्टा प्रेमचन्द उसके साथ समरस न हो सके। जैसा कि जैनेन्द्र जी ने एक जगह लिखा है, 'उनके विश्वास नुकीले नहीं थे', पर उनकी दृष्टि बहुत विमल थी। वे अपने पिछले विश्वास बराबर धोते गये, किन्तु अपनी दृष्टि कभी भी उन्होंने मलिन न होने दी। बीमारी में तिल-तिल घुलते हुए भी कर्मपथ पर अडिग बने रहे, इस कर्मवाद के लिए उन्होंने अन्तिम समय तक भगवान् का सहारा लेना मंजूर न किया और ८ अक्तूबर १९३६ को मानवता में अटूट विश्वास और 'हंस' और 'हंस' की परम्परा की चिन्ता लेकर वे असमय विदा हो गये। जब वे तमाम चढ़ाइयों और अँधियारियों के बाद ऐसे सुविस्तृत पठार पर पहुँचे, जहाँ से भारतीय जीवन की मार्मिक परख अधिक असंलग्न होकर कर सकते थे और अपनी पूर्णता-प्राप्त कला को नये जीवन-दर्शन के लिए और नियोजित कर सकते थे तब वे बिछुड़ गये। यह हिन्दी का दुरन्त दुर्भाग्य था कि एक स्वस्थ परम्परा को जन्म देकर उसे पनपता वे न देख सके, साथ ही उस परम्परा में भारतीय गरिमा पूरी तरह न भर सके।

## व्यक्तित्व

प्रेमचन्द का व्यक्तित्व उनकी देहाती भारतीय अन्तःप्रकृति की झाँकी था, सीधा-सादा बेतरतीब मूँछोंवाला, साज-सँवार से दूर, अनाकर्षक, तड़क-भड़क से शून्य, सरल और विनम्र, ग्रंथियों, विकृतियों और कुण्ठाओं की झाँकी से भी दूर, उन्मुक्त विनोदी और अलमस्त, जो भीतर सो बाहर नागर विदग्धताओं और चातुरियों से अछूता पर सामान्य बोध से दीप्त, संकल्प की दृढ़ता से अंकित पर मानसिक दबाव से शून्य एवं सजग कर्मवादी यही संक्षेप में उसका अंकन है। वेश-भूषा, खान-पान, बोली-बानी,

रहन-सहन, बातचीत और आवभगत में वे भारतीयता के प्रतिमान थे। उन्हें अपने इस देहातीपन के गौरव का आत्मज्ञान था। यद्यपि ईश्वर और परलोक में विश्वास करने में वे अपने को असमर्थ पाते थे, पर इस लोक की मंगल-भूमि के सदैव आकांक्षी थे। लोक मंगल के लिए उनकी इस निश्चल प्रीति ने ही उनको दुःख हँसते-हँसते सहने तथा कडुवी से कडुवी आलोचना हँसकर टाल देने की अपूर्व क्षमता प्रदान की थी और यही कारण है कि उनके साहित्य में करुण से करुण चित्र होते हुए भी अवसाद की गन्ध तक नहीं है, उनका मानवता में विश्वास सदैव अटूट और सजग है। परन्तु व्यक्तित्व के इस उभरे हुए रूप में अतिशय सदाचार-परायणता के कारण कुछ संकीर्णता का आ जाना स्वाभाविक ही था, प्रेमचन्द शिक्षित नागर वर्ग के प्रति कुछ निर्मम हो गये थे। भीतरी कोमलता की ओर झाँकने का उन्हें एक तो अवसर भी कम मिला, दूसरे इसके लिए उन्होंने प्रयत्न भी नहीं किया, इसलिए सूक्ष्म भाव-ग्रन्थियों को सुलझाने की चिंता भी उन्होंने नहीं की है। हरिश्चन्द्र युग की सहजता को उन्होंने आगे बढ़ाया, पर उसकी इस भीनी भावुकता के कई एक कोनों से वे अपरिचित रह गये। संख्या की विराटता में खोकर उन्होंने क्षीण कण्ठों का स्वर अनसुना कर दिया। धर्म के आडम्बर के वे घोर विरोधी बन गये, पर जो आज आडम्बर बन गया है, वह कभी उसका अंग भी रहा होगा, इस प्रत्यावलोकन की उदारता उन्होंने नहीं दिखलाई। आर्यसमाज के विशुद्धवादी रंग के कारण उन्हें भारतीय जन मन में बसी हुई धार्मिक भाव-प्रवणता की अनुभूति न हो सकी। उनकी सुधारवादिता ने उनके सरस पक्ष की बहुत आहति की। कहना चाहें तो कह दें कि वे कथा क्षेत्र के कबीर तो बने: पर तुलसी न हो सके। जीवन के अंतिम दिनों में जब उन्होंने 'गोदान' लिखा, तब उनकी भावप्रवणता अधिक उदार हो चली थी। ढोंगी तथा शिक्षित वर्गों का निर्मम उपहास करते हुए भी अत्यन्त भावुक तल्लीनता के साथ भारतीय कृषक के साथ उन्होंने अपनी कला का इसीलिए तादात्म्य कराया है। परन्तु इन सब से अलग उनकी महानता

उनकी निश्छल सत्यनिष्ठा और सच्ची मानवता में है, उन्होंने मानव श्रम का गौरव पहचाना और उसे अपनाया, यह उस युग के साहित्यकार के लिए बहुत बड़ी चीज थी। उनके व्यक्तित्व का उत्कर्ष भी इसी में है।

## कृतित्व

प्रेमचंद के कृतित्व का पर्यालोचन करें, इसके पूर्व उनके युग और उनके दाय का परिचय कराना आवश्यक होगा, क्योंकि आखिर इन्हीं के आलोक में ईमानदारी के साथ किसी साहित्यकार के कृतित्व को देखा जा सकता है। प्रेमचन्द उर्दू से हिन्दी में जब आये तो हिन्दी भाषा और साहित्य के ऊपर बँगला छा रही थी; हिन्दी को विस्तृत चिन्तन-भूमि तो मिल गयी थी, पर उसका स्वत्व खो रहा था। उन्होंने आते ही हिन्दी की सहज गंभीरता और विशालता को उद्दाम भाव-पेशलता और व्यक्ति विलक्षणता से उबारने के लिए दृढ़ संकल्प किया। जहाँ तक रीति काल की मांसल श्रृङ्गारिकता के प्रति विद्रोह करने की बात थी, वहाँ तक प्रेम-चन्द अपने युग के साथ थे, पर इसके साथ ही साहित्य में जो नयी दीवाल बन रही थी, शिष्ट और ग्राम्य के नाम पर, उस दीवाल को ढहाने में ही उन्होंने हिन्दी का कल्याण समझा। भाषा रंगीन होने के साथ-साथ दुरूह, कृत्रिम और परायी होने लगी थी, चिन्तन भी कोमल होने के नाम पर जन-आकांक्षाओं से विलग हो चला था। हिन्दी की ओजस्विनी वाणी को आगे बढ़ाना उन्होंने अपना प्रथम कर्त्तव्य समझा, इसलिये उन्होंने नयी बौद्धिक जन-परम्परा को जन्म दिया। प्रेमचन्द से हिन्दी साहित्य को निश्चित ही नया मोड़ मिला है। यदि देवकीनन्दन खत्री और किशोरी-लाल गोस्वामी ने अपने तिलस्मी और रोमांचकारी उपन्यासों द्वारा हिन्दी के पाठक बुलाये, तो प्रेमचन्द ने हिन्दी के कथा-साहित्य को एकदम उत्कर्ष बिन्दु पर पहुँचा दिया। प्रेमचन्द ने यह सिद्ध कर दिया कि वर्तमान युग में कथा के माध्यम की सबसे अधिक उपयोगिता है।

अब जब हम प्रेमचन्द के दाय की बात लेते हैं, तो यह स्वीकार करना पड़ता है कि भारतीय वातावरण की सच्ची परख उनके पास होते हुए भी

देश की चिन्तन परम्परा का गहन अध्ययन न था। कारण स्पष्ट है, वे जीवन की पाठशाला से साहित्य में आये, पारिवारिक प्रभाव भी उनका अधिकतर ह्रासोन्मुख सामन्तयुग का था। उनका अपनापन जितना अधिक नवाबी नफासत से था, उतना मननशील भारतीय पद्धति से नहीं था, यद्यपि उनका हृदय विशाल था और त्याग, प्रेम, सदाचार, सेवा, परोपकार और दया जैसे धर्म के मूलभूत सिद्धांतों पर ही उनका समस्त जीवन-दर्शन आधारित था। जहाँ तक धरती की मौलिक संस्कृति का प्रश्न है, प्रेमचन्द ने उस दाय में अवश्य अभिवृद्धि की है। हाँ स्थूल रूप से इतना निर्विवाद है कि भारत के मध्ययुग को जितना उन्होंने समझा था, उतना आदि युग को नहीं, आदि युग के दाय से वे वंचित रह गये। परन्तु वंचित होकर भी उन्होंने उस अतीत के बारे में अपनी ओर से कोई पूर्वद्वेष नहीं दिखलाया और न उसको विद्रूप करने का उन्होंने यत्न किया, जैसा कि बहुतेरे अतीत जीवियों ने किया और अभी कुछ लोग करते ही जा रहे हैं। वे केवल उस अतीत के बारे में चुप रह गये। रवीन्द्रनाथ ठाकुर की सरस मधुरता वे इसलिए आप्लावित न कर सके। उनका स्वर चक्की का स्वर तो जरूर बना, पर चिड़ियों का कलरव न बन सका। वे इतने अधिक पौरुषवादी हो गये कि जीवन की कोमलताओं के साथ सुपरिचित न्याय न कर सके।

## कहानीकार प्रेमचन्द

रही बात हिन्दी साहित्य में प्रेमचन्द के स्थान की, सो इससे शायद ही कोई इन्कार करे कि उपन्यास के क्षेत्र में अभी तक उनका स्थान मूर्धन्य बना हुआ है; कहानी के क्षेत्र में भले ही उनके साथ दूसरों के भी नाम गिनाये जा सकते हैं। उनकी कहानी कला का उत्कर्ष जब सचमुच पूर्णता को प्राप्त हुआ और वे सूक्ष्म अन्तर्मन में पैठकर मानव मन को छूने लगे, यकायक वे चल बसे। इसलिये जितना वे दे सकते थे, उतना कहानी साहित्य को दे नहीं सके। उनकी कहानियाँ कुल लगभग ३०० हैं और उनमें से प्रारम्भिक युग की कहानियों में सीख या पाठ पर अधिक जोर होने के कारण कला-पक्ष शिथिल हो गया है, पर बाद की कहानियों में उपदे-

शात्मकता बहुत सूक्ष्मतर होती गयी है और अंतिम कहानियों में बिलकुल लुप्त-सी हो गयी है। उनकी कहानियों के कुछ संग्रह 'सप्तसरोज', 'प्रेम-पचीसी', 'प्रेमपूर्णिमा', 'प्रेमद्वादशी', प्रेमबत्तीसी', 'ग्राम जीवन की कहानियाँ' नामों में छपे थे, जो बाद में 'मानसरोवर' आठ भाग में एक साथ संकलित हो गये हैं। उनकी उत्कृष्ट कहानियों में से कुछ के नाम ये हैं, 'ईदगाह', 'कफन', 'अलग्योझा', 'शतरंज के खिलाड़ी', 'आत्माराम', 'मुक्ति का मार्ग', 'बेटी का धन', 'बड़े घर की बेटी', डिग्री के रुपये', 'पंच-परमेश्वर', 'शखनाद', 'दुर्गा का मंदिर', 'रानी सारन्धा', 'राजा हरदौल', 'मन्दिर और मस्जिद', 'नमक का दारोगा', 'मंत्र', 'कामना-तरु', 'सुजान भगत' और 'ईश्वरीय न्याय'। हास्यरस की कहानियों में 'सत्याग्रह', 'विनोद', 'मोटेराम की डायरी' और 'बूढ़ी काकी' शुद्ध और परिष्कृत हास्य के सुन्दर नमूने हैं। उनकी कहानियों का वातावरण बुन्देलखण्डी वीरतापूर्ण कहानियों और मुस्लिम ऐतिहासिक कहानियों को छोड़कर वर्तमान देहात और नगर का निम्न मध्यवर्ग है। ऐतिहासिक कहानियों में वातावरण बहुत अयथार्थ हो गया है, क्योंकि उनमें वे चरित्र पर ही अधिक झुक गये हैं! परन्तु प्रायः उनकी कहानियों में वातावरण का बहुत ही सजीव और यथार्थ अंकन मिलता है। जितना आत्मविभोर होकर प्रेमचन्द ने देहात के पार्श्व-चित्र लिये हैं उतना शायद दूसरा कोई कभी भी न ला सका होगा। शहर के प्रति उनकी दृष्टि कुछ एकांगी अवश्य थी, तो भी निम्न मध्यवर्ग की बाहर से सफेदी की हुई दरिद्रता की सफलतम झाँकी भी वही दे सकते हैं। हाँ, उनकी कहानियों में प्रकृति के सूक्ष्म-पर्यवेक्षण की तन्मयता नहीं मिलेगी, प्रकृति के विविध रूपों की छटा उन्होंने नहीं पायी है, क्योंकि वे बहुत कम पर्यटन कर सके थे और फिर उन्हें प्रकृति में खो जाने की भावुकता प्रिय नहीं थी। इसकी कमी उन्होंने मानव अन्तःप्रकृति के चित्रण में पूरी की है। कोई भी मानवीय-मानस-व्यापार उनसे अछूता नहीं बचा है, जीवन के सभी पक्षों को उन्होंने अत्यंत मार्मिक अभिव्यक्ति दी है। मानव हृदय के वे बहुत बड़े पारखी हैं; यही नहीं, बल्कि उनके चरित्र-चित्रण में

स्वाभाविकता होते हुए भी जो बहुत बड़ा उन्नायक तत्व मिलता है, उससे उनका द्रष्टा-रूप भी सामने आ जाता है। मानव हृदय में सु-कु के अन्तर्द्वन्द्व को बहुत सफलता के साथ उन्होंने चित्रित किया है और उनकी कहानियों का अन्त प्रायः आत्मविश्वास, आत्मसंतोष और मानवता की विजय में होता है। उनकी प्रत्येक कहानी इसलिए अन्याय, शोषण, स्वार्थ, ढोंग, आलस्य और अज्ञान के विरुद्ध अभियान का सफल वाहन बनकर आती है। उनकी कहानियों की भाषा मँजते-मँजते अत्यन्त सरल और प्रचारयुक्त हो गई है, विषय के अनुरूप उनकी भाषा बल खाती रहती है। संवादों की भाषा प्रायः पात्रों का प्रतिबिम्बन करती मिलेगी।

## प्रेमचन्द की अन्य कृतियाँ

कहानीकार के अलावा प्रेमचन्द आलोचक, नाटककार, निबन्धकार, संपादक और अनुवादक भी थे। आलोचनाएँ 'हंस' के विभिन्न अंकों में तथा कुछ भाषणों में बिखरी मिलती हैं, उनका एक संग्रह भी 'कुछ विचार' ( भाग १ ) के नाम से प्रकाशित हा चुका है। आलोचना के माध्यम के द्वारा उन्होंने बिना लागलपेट के अपनी मान्यताओं को सामने रखा है, उसमें शक्ति और सचाई इतनी है कि सुगठन का अभाव बिलकुल खटकता नहीं। आलोचक वे अपने समर्थन में अधिक थे। तटस्थ होकर निरपेक्ष भाव से आलोचना उन्होंने कम की है। उनके दो नाटक 'संग्राम' और 'कर्बला' हैं; और एक छोटा नाटक 'प्रेम की वेदी' है। ये उपन्यास की तरह फैले हुए हैं। इसके अतिरिक्त अनेकानेक पुस्तकों का अनुवाद और संपादन करके उन्होंने साहित्य का भण्डार भरा। इनमें से मुख्य हैं—

जीवनियाँ—महात्मा शेखसादी, दुर्गादास, कमल, तलवार और त्याग।

अनुवाद—सृष्टि का आरम्भ ( बर्नार्ड शा ), टालस्टाय की कहानियाँ, सुखदास (जार्ज इलियट का साइलस मार्नर), अहंकार (अनातोले फ्रांस—थाया), चाँदी की डिबिया, न्याय, हड़ताल, (तीनों गाल्सवर्दी के नाटकों के अनुवाद) और आज़ाद-कथा ( रतननाथ सरशार )।

इसके अतिरिक्त शिशु-साहित्य भी उन्होंने दिया। इन विभिन्न कृतियों

में उनकी असल कला के दर्शन नहीं मिलते, परन्तु उनके विचारों को समझने में इनसे बहुत बड़ी सहायता मिलती है, विशेषतः अनूदित पुस्तकों से उनको प्रभावित करनेवाले मुख्य तत्वों के विश्लेषण में बड़ी मदद मिलती है।

प्रेमचन्द की उपन्यास कला का मर्म है, सादगी से ऊँचाई। बिना किसी लाक्षणिक वक्रता या सूक्ष्म अलंकार-योजना के मानव-जीवन के शाश्वत सत्य का दर्शन उसने कराया है। उस कला के पास रूपवाद में भटकने के लिए समय नहीं है, वह तो केवल नयी मान्यताओं के लिए आधार-भूमि तैयार करने में अपने को समर्पित कर देती है। जिन वर्गों के बीच घुलने मिलने का उन्हें अवकाश मिला और जिनके जीवन के सुख-दुःख से द्रवित होने का उन्हें अवसर मिला, उनकी मौलिक समस्याओं के समाधान पाने की अनवरत साधना ही उनके उपन्यासों का इतिहास है। उन्होंने इस समाधान के लिए यथासंभव समस्त सुलभ चिन्तन पद्धतियों की छानबीन की, आत्मसुधारवादी गांधी विचारधारा से लेकर समष्टि-विचारवादी मार्क्स विचारधारा तक उन्होंने आलोड़न-विलोड़न किया और मानवता के उत्थान तथा कल्याण के सोपान उन्होंने कल्पित किये, पर किसी एक विशेष वाद से वे कहीं स्वयं अभिभूत नहीं हैं। उनकी अडिग आस्था यदि किसी एक चीज़ में है तो वह मनुष्य की सुजनता और सतत विकासशीलता में है। इसी आस्था को उन्होंने विभिन्न-विभिन्न परिस्थितिओं में और विभिन्न ढंगों से फैलाया है। चाहे मनुष्य खेतिहर किसान हो, चाहे मिल मजदूर हो, चाहे क्लर्क हो या उनमें भी ऊँचे उठकर चाहे वह मध्यवर्ग के विभिन्न स्तरों में चढ़ता-उतरता निरुपाय शिक्षित वर्ग का हो, उन्होंने सबमें इस आस्था को जगाने की कोशिश की है। कुछ जग पाते हैं और कुछ जगते ही नया रोशनी बर्दाश्त न कर सकने के कारण ज्योति खो भी देते हैं, पर प्रेमचन्द का उद्देश्य है रूढ़ि-जर्जर और शोषण पीड़ित समाज में नया विश्वास और नया बल भरते रहना, भले ही कोई पात्र उनका भार वहन करने में ही टूट जाय, इसकी उन्हें रत्ती भर परवाह नहीं है। जिस वर्ग को (अर्थात्

अभिजात वर्ग को ) प्रेमचन्द ने दूर से देखा है, उसके बारे में उनकी धारणाएँ बहुत ही अस्पष्ट और पूर्वग्रह से रंजित हैं, पर निम्न से मध्यवर्ग तक उनकी दृष्टि बहुत ही स्पष्ट और विस्तृत है। उनके उपन्यासों में उनकी बौद्धिकता का क्रमशः उत्तरोत्तर विकास होता गया है—बीच में केवल 'कायाकल्प' में वे कुछ पथ-विभ्रान्त हो गये हैं—और उनकी भावुक आदर्शवादिता की ढिलाई कसी जाती रही है। सुधारवादी प्रेमचन्द धीरे-धीरे अधिक सशक्त विद्रोही होते गये हैं, यद्यपि उनके विद्रोह की चरम सीमा होरी या देवकुमार ( 'मंगल सूत्र' के नायक ) भी आत्मसमाधान का पथ नहीं छोड़ते। कारण यह है कि प्रेमचन्द का हृदय विशुद्ध भारतीय था, वे भारतीय आदर्शों से विच्छिन्न होकर पल भर भी नहीं रह सकते थे, उन्होंने भारतीय समाज की गलित परम्पराओं पर आघात किया है, इसलिए नहीं कि विध्वंस पर नया समाज खड़ा हो, बल्कि इसलिए कि समाज में स्वतः चेतना जगे, वह अपने स्वाभिमान के आवेश में उठ खड़ा हो और आदर्श की आराधना में जीवन बिता दे। शोषण का अन्त उनके लिए साधन है, साध्य नहीं, क्योंकि 'इस शोषण-व्यवस्था में साहित्य और संस्कृति फल-फूल नहीं सकती' (मंगलसूत्र)। यह तो हुई उपन्यास के मूल अन्तस् तत्व की बात, अब जब हम उसके बाह्य शिल्प विधान की दृष्टि से उनके उपन्यासों को देखते हैं तो इतना स्पष्ट लगता है कि प्रेमचन्द को शरच्चन्द्र की भाव-विदग्धता, रवीन्द्र की आध्यात्मिक काव्यशीलता और जैनेन्द्र की अन्तर्मग्नता और रूसी उपन्यासकारों का विशद एवं सूक्ष्मतम वस्तुविन्यास नहीं मिला है, परन्तु सामान्य जन के मनोविज्ञान का सहज ज्ञान, जन-साधारण की क्षमताओं, अक्षमताओं की अद्भुत परख, पराकाष्ठा (क्लाइमेक्स) की प्रभावशीलता की अनुभूति और पात्रों की एकाचिति में कुशलता जितनी उन्हें एक साथ मिली है उतनी शायद किसी अन्य को नहीं।

कालक्रम से उनके उपन्यासों की सूची यह है—

१. प्रतिज्ञा या प्रेमा (१९०४)—विधवा-समस्या को लेकर लिखा गया है।

२. वरदान (१९०६) राजनैतिक आन्दोलनों के प्रतिबिम्ब हैं तथा राजनैतिक आदर्श में अन्त हो गया।
३. सेवासदन (१९१४)—वेश्या-समस्या और निम्न मध्यवर्ग की दुर्बलता को लेकर लिखा गया है।
४. प्रेमाश्रम (१९१८)—खेतिहर के अधिक शोषण तथा नये आदर्श सुधार के आलोक में लिखा गया है।
५. निर्मला (१९२३)—दहेज और अनमेल विवाह की दुःखान्त कहानी है।
६. रंगभूमि (१९२४)—औद्योगिक शोषण, राजनैतिक गुलामी तथा अन्तर्जातीय विवाह की समस्याओं को समेटनेवाली वृहद् कृति है।
७. कायाकल्प (१९२८) मध्यवित्तवालों के मिथ्यादर्प से विद्रोह करके आत्मा के रहस्यों में खो जानेवाला उपन्यास है।
८. गबन (१९३०)—निम्न मध्यवर्ग की घरेलू समस्या की विकरालता का जीता जागता चित्र है, साथ ही इसमें क्रांतिकारी आंदोलन के लिए गहरी सहानुभूति है।
९. कर्मभूमि (१९३२)—किसान और अछूत आन्दोलन में नया वेग भरनेवाला उपन्यास है।
१०. गोदान (१९३६)—भारतीय खेतिहर के जीवन की महागाथा है, जिसके साथ मध्यवर्ग की एक छिछली कहानी विषय-प्रमात्र देने के लिए चलती रहती है।
११. मंगलसूत्र (अपूर्ण—१९३६)—इसमें लेखक ने अपनी साहित्य साधना के कष्टों का मर्मस्पर्शी अंकन करते हुए विद्रोह का स्वर गुँजाया है।

इन उपन्यासों के क्रमशः केन्द्रभूत हैं, प्रेमा, विरजन, सुमन, प्रेमशंकर, निर्मला, सूरदास, चक्रधर, रमानाथ, अमरकान्त, होरी और देवकुमार जिनमें प्रेमा, विरजन, सुमन, प्रेमशंकर, सूरदास और चक्रधर आदर्श की ओर तथा शेष यथार्थ की ओर अधिक झुके हुए हैं। इन अमर पात्रों में दो एक को छोड़कर प्रेमचन्द ने सामान्य जीवन के तुमुल संघर्ष के बीच आगे बढ़नेवाले अद्भुत कर्मशक्तिवाले मानवों की सृष्टि की है। इन उपन्यासों में

सर्वश्रेष्ठ है 'गोदान' जो पराड़करजी के शब्दों में एक प्रकार से उस मुमूर्षु महासाधक साहित्य कृषक का ही अन्तिम गोदान है। गबन, सेवासदन और रंगभूमि का स्थान उसके बाद ही आता है। प्रेमा, वरदान, निर्मला और कायाकल्प उनकी शिथिल रचनायें हैं, इनके घटना-जाल में अद्भुतता तथा आकस्मिकता का अत्यधिक समावेश होने के कारण हृदयग्राहिता की क्षति हो गयी है। सेवासदन और गबन विशुद्ध सामाजिक, कर्मभूमि विशुद्ध राजनैतिक और शेष सर्वसंस्पर्शी हैं।

प्रतिज्ञा आर्यसमाज आन्दोलन की छाया में लिखा गया है, और इसमें प्रेम की प्रतिस्पर्द्धा, किशोर सुलभ अपरिपक्व आदर्शवाद और आकस्मिक हृदय परिवर्त्तन का चित्रण हुआ है। कहानी के पात्र बहुत निष्प्राण और छायामात्र लगते हैं तथा धार्मिक दम्भ पर ऊपरी आक्रमण किया गया है, जो बहुत गहरा प्रभाव पाठक पर नहीं छोड़ता।

'वरदान' एक ऐसी विफल प्रेमी की कहानी है जो अपनी पर-विवाहित प्रेयसी के पीछे-पीछे दूर से मँडराता रहता है और अन्त में उसके विधवा हो जाने पर संन्यासी हो जाता है। उसकी प्रेयसी विरजन भी सेवा में लगती है और वह भी सेवायोगिनी बन जाती है। कथानक बहुत ही पेचीदा है और पात्र बहुत दब-से गए हैं। अकारण मृत्यु और घटना-परिवर्त्तन से उपन्यास अस्वाभाविक हो गया है। परन्तु ये दोनों अत्यन्त आरंभिक उपन्यास हैं, इसलिये इनमें स्वभावतः अपरिपक्वता मिलेगी। ये दोनों उपन्यास पहले उर्दू में लिखे गए थे और इसीलिये सरशार और शरर के जादू से अधिक प्रभावित थे।

'सेवासदन' हिन्दी में प्रेमचन्द की पहली कृति थी और इतनी प्रौढ़तम कृति थी कि लोगों ने तुरंत प्रेमचंद का लोहा मान लिया। इस उपन्यास की विस्तृत विवेचना आगे मिलेगी, यहाँ इतना ही बतलाना पर्याप्त होगा कि इस प्रथम कृति में ही उनकी सच्ची शक्ति स्फुरित हो गयी और उन्होंने अपना विशिष्ट स्थान बना लिया।

'प्रेमाश्रम' नये किसान जागरण को उभार देने के लिए लिखा गया

और इस उपन्यास में प्रेमचंद ने अपनी मान्यताओं की पुष्टि करने के लिए बहुत ही सजीव और सशक्त पात्र रखे। प्रेमशंकर और श्रद्धा में उन्होंने आदर्श दाम्पत्य की स्थापना की, इसके साथ-साथ विदेशी शिक्षा का भारतीय जीवन की सात्विकता के साथ सुन्दर मेल भी कराया। प्रेमाश्रम की कथा का केन्द्र प्रारंभ में लखनपुर गाँव, फिर बनारस नगर, बीच में गोरखपुर, लखनऊ और अन्त में पुनः बनारस नगर के उपांत का "प्रेमाश्रम' है जो ग्राम और नगर जीवन को जोड़नेवाली कड़ी बनकर अद्भुत समरसता की सृष्टि करता है। उस समय के किसानों के शोषक तत्वों—जमींदार, सरकारी अहलकार, सूदखोर महाजन और पटवारी—के शोषण तथा शोषितों के विभिन्न मनोभावों—मौन सहिष्णुता, भीरुता, विश्वासघात और विद्रोह—का बोलता हुआ चित्र इस उपन्यास के भीतर मिलेगा। उसी तरह ह्रासोन्मुख मध्यवर्ग की अच्छाइयों और बुराइयों का, कचहरी के दमघोंटू वातावरण का तथा ढोंगी भक्तों की रासलीला के अंकन बहुत मर्मस्पर्शी हैं। इस उपन्यास में असफल चित्रण केवल रायसाहब का है, रायसाहब के चित्रण से यह स्पष्टतः सिद्ध हो जाता है कि प्रेमचंद लोक-विलक्षण पात्र की रचना के लिए थे ही नहीं। ग्रामीण पात्रों में व्यक्तित्व भरने में वे बहुत कुशल सिद्ध हुए हैं। इस उपन्यास में उन्होंने एक आदर्श पात्र के द्वारा सुख शांति की नयी कल्पना करायी है, जो आज भी ग्राह्य न हो, पर अभिमत कथमपि नहीं है।

'निर्मला' की नायिका दहेज न पूरा होने के कारण दूसरी जगह सगाई होते हुए भी एक बुड्ढे वकील से ब्याही जाती है जिसके तीन बेटे पहले से मौजूद हैं। निराश नवबधू को पति से अतिशय प्रेम क्या आदर मिलता है, पर साथ ही डाहजनित सन्देह भी। इस सन्देह का कारण है वृद्ध की अन्धी कामलालसा। इसीलिए वह अपने जेठे पुत्र और स्त्री के बीच अनुचित सम्बन्ध का सन्देह करता है और यह सन्देह धीरे-धीरे समस्त परिवार को भस्म कर डालता है। पहले उपेक्षा का आघात न सहकर बड़ा लड़का चल बसता है, इसके बाद मझला लड़का चोरी करके भागना चाहता है।

भेद खुलने पर वह भी आत्महत्या कर लेता है, सबसे छोटा विरक्त होकर साधु हो जाता है। अब लड़कों के पिता भी पुत्र-विरह में विकल होकर घर से निकल पड़ते हैं। अकेली निर्मला को उसका सगाईवाला पुरुष प्रेम-फाँस में घेरता है। असफल होने पर वह भी आत्महत्या कर लेता है। निर्मला भी अन्त में घुलकर मर जाती है। उसकी चिता के जलने के समय उसका पति लौटता है। निर्मला की चिता को आग देते-देते उपन्यासकार कुत्सित विवाह-परम्परा को भस्म कर देना चाहता है। वैसे इस उपन्यास का प्रभाव बड़ा तीव्र और करुण है, पर इतनी आत्महत्याओं के एक साथ ताबड़तोड़ घटित होने से उपन्यास बहुत ही अतिरंजित हो गया है, जैसे प्रेमचन्द ने करुणान्त उपन्यास का प्रयोग करने के लिए इसे लिखा हो और उसमें विफल रह गये हों।

'कायाकल्प' भी प्रेमचन्द का दूसरा बहुत बड़ा असफल प्रयोग है। 'प्रेमाश्रम' और 'रंगभूमि' के बीच प्रेमचन्द बहुत ही टेढ़ी-मेढ़ी गलियों में भटके हैं। 'कायाकल्प' में जन्मान्तर और परकाय-प्रवेश-विद्या आदि रहस्य-मय चीजों से लेकर जीती जागती सामाजिक समस्याएँ समेटी गयी हैं। जहाँ तक कथाशिल्पविधान का प्रश्न है, यह उपन्यास बहुत ही पूर्ण है, परन्तु इस उपन्यास की रीढ़ बहुत ही कमजोर है। यों केवल चक्रधर की कहानी इस उपन्यास में चलती और बीच में देवप्रिया का झंझट न आता तो उपन्यास बहुत सुन्दर बन पड़ता।

'रंगभूमि' में प्रेमचन्द ने सामाजिक और राजनैतिक तत्वों का सुन्दर समन्वय किया है और सूरदास में उन्होंने अथक कर्मठ और सचेत मानवात्मा की सृष्टि की है। सूरदास गांधीवादी आदर्श का ज्वलन्त प्रतीक है और इसलिए वह सत्य की रक्षा में प्राणत्याग भी करता है। इस उपन्यास में पूँजीवादी शोषण की मीमांसा बहुत सुन्दरता के साथ की गई है, पर उस शोषण के अन्याय के विरुद्ध जो स्वर उठाया गया है वह विफल स्वर है। अन्तर्जातीय प्रेम-सम्बंध के सामने लाने के लिए विनय और सोफिया की निर्मल प्रेमकथा भी समाविष्ट है। विप्लववाद की पराजय विनय में दिख-

लाई गयी है। 'रंगभूमि' में पात्रों का अभिनय अन्त तक बहुत सफल और प्रभावशाली हुआ है। कथा का विकास भी बहुत ही सुन्दर है, केवल विनय की राजस्थान यात्रा समझ में नहीं आती। सूरदास के उज्ज्वल आदर्श में प्रेमचन्द सिद्धि तो नहीं पाते, पर एक निश्चित दिशा वे अवश्य पा जाते हैं।

'गबन' मध्यवर्ग की घरेलू समस्या, अहंमन्यता और दिखावे के मोह को केन्द्रित करके लिखा गया है। इसका नायक रमानाथ सामान्य स्तर का युवक है जो अपनी गहना-भक्त पत्नी के सामने अपना पुरुषत्व सिद्ध करने के लिए गहना उधार लाता है और अन्त में अपने आफिस का रुपया गबन करता है। बस वह लज्जा में गड़कर भाग खड़ा होता है। भागकर वह कलकत्ते पहुँचता है और वहाँ उसे एक शराबी पर देवतुल्य निम्नवर्ग के आदमी —देवीदीन खटिक—से भेंट होती है जो उसे अत्यन्त स्निग्ध आश्रय देता है। परन्तु भीरु रमानाथ पुलिस के हौवे से इतना काँपता रहता है कि एक दिन वह सचमुच संदिग्ध मुद्रा में होने के कारण गिरफ्तार हो जाता है। पुलिस उसे निरपराध पाती है पर उसका उपयोग कुछ गिरफ्तार आतंकवादियों के विरुद्ध झूठी गवाही देने में करना चाहती है। रमानाथ अत्यन्त दुर्बल व्यक्ति है, वह मुखबिर बन जाता है। जालपा इस बीच में उसे खोजती हुई पहुँचती है पर उसे पुलिस के फाँस से मुक्त नहीं कर पाती। क्रांतिकारियों को सजा हो जाती है और जालपा पति से बिल्कुल खिन्न हो जाती है। पर जिसे साध्वी नहीं सुधार पाती, उसे एक वेश्या जोहरा सुधार लेती है और रमानाथ फिर से हाईकोर्ट में गवाही देकर क्रांतिकारियों को छुड़ा लेता है। रमानाथ और जालपा अन्त में मिलते हैं और खेती के काम में लग जाते हैं।। यही इस उपन्यास की संक्षिप्त कथा है। यह उपन्यास प्रेमचन्द की दूसरी सर्वश्रेष्ठ कृति है। इसमें जो पात्र रखे गये हैं, वे सभी बहुत ही सजीव और मानवीय हैं, सभी में कुछ दुर्बलता है और कुछ ऊर्ध्वगामी प्रवृत्ति भी है। यथार्थ के दायरे से कोई भी पात्र बाहर नहीं जाता। हीन वर्ग के एक खटिक देवीदीन के हृदय की उज्ज्वलता में तो

प्रेमचन्द ने कला को नहला-सा दिया है। देवीदीन में वह सच्ची देशभक्ति और हार्दिक उदारता भरते हैं और उसके परिपार्श्व से बगुला भगतों और बड़ी कोठीवालों पर निर्मम आघात भी करते हैं। रमानाथ की ढुलमुल यकीनी प्रवृत्ति का चढ़ाव-उतार भी बहुत सफलता के साथ व्यंजित हुआ है। स्त्री पात्रों में जोहरा कुछ आदर्श की ओर झुकी हुई है, और उसमें आरंभ में दुर्बलता होते हुए भी बाद में अपूर्व ओज आ जाता है। देवीदीन की बुढ़िया पत्नी में उस स्नेह की उच्छल धार मिलती है जो ऊपर से बहुत कर्कश और तीखी पथरीली होती है पर भीतर बहुत स्वच्छ और मधुर। केवल जोहरा इस उपन्यास की दुखिया पात्र है जिसे डूबकर मरना ही बदा होता है। पुलिस के हथकण्डों का इस उपन्यास में बहुत सुन्दर अंकन हुआ है। उपन्यास समूचा बहुत सुगठित और भावाग्र है। अंत में घटनाओं का प्रत्यावर्त्तन कुछ अप्रत्याशित अवश्य है, किन्तु सुखान्तता से उपन्यास में अधिक शक्ति आ गयी है।

'कर्मभूमि' १९३१ के सत्याग्रह आन्दोलन से प्रभावित उपन्यास है। इसमें साम्प्रदायिक समस्या, हरिजन समस्या और किसान-समस्या बहुत उभड़े हुए रूप में आयी हैं। पारिवारिक जीवन के भी वैषम्य, प्रेम वात्सल्य और संघर्ष अनेक पक्ष इसमें संस्पृष्ट हुए हैं। उपन्यास का नायक अमरकान्त एक सेठ का लड़का होते हुए भी आन्दोलन की आँच से गरम है, इसलिए शुरू से ही वह खद्दरधारी स्वयंसेवकी का पथ अपनाता है, यह उसके आरामतलब पिता और उसकी सुखपली पत्नी को नहीं भाता। पत्नी से प्रेम न पाकर वह एक गरीब मुसलमान युवती सकीना की ओर आकृष्ट होता है। बात खुलने पर वह दूर चमारों की बस्ती में रहकर सेवाकार्य करने चला जाता है, वहाँ उसे अपने पुराने मित्र सलीम से ही किसान आन्दोलन का नेतृत्व करते हुए मोरचा लेना पड़ता है। बाद में तो सभी पात्र उसी आन्दोलन के प्रवाह में बहकर एक साथ जेल-यात्री होते हैं। अन्त में सरकार झुक जाती है और कैदी रिहा होते हैं। इसी बीच अमरकान्त के जीवन में गोरे द्वारा भ्रष्ट की गयी मुन्नी भी आती है। उपन्यास

में नवजीवन को निर्माण करने के लिए कई एक शक्तियों को जन्म दिया गया है और यथार्थवादी कर्मशीलता को बराबर जगाया है। अमरकान्त रमानाथ की तरह न तो दुर्बल है और न प्रेमशंकर की तरह एकदम आदर्श, वह युवक सुलभ दुर्बलताओं से ग्रस्त रहते हुए भी देश को अग्रसर ले जाने में सदा गतिशील रहता है। स्त्री पात्रों में सकीना और मुन्नी का चित्रण बहुत हृदय-स्पर्शी हुआ है। राजनैतिक उत्साह से उपन्यास ओत-प्रोत है और कुछ लोग भले ही यह दोष लगायें कि उपन्यास का अन्त इसकी शक्ति के प्रवाह को अवरुद्ध कर देता है, पर सच्ची बात यह है कि प्रेमचन्द सदा मनुष्य की सुजनता में विश्वास करते हैं और वे संघर्ष को बहुत अधिक कटुता तक नहीं ले जाना चाहते। इसी से उनके समाधान में शांतिप्रियता की छाप रहती है।

'गोदान' जो लगभग उनकी अंतिम कृति है सर्वथा निर्दोष और उदात्त-तमकृति है। इस उपन्यास की श्रेष्ठता के बारे में यथार्थवादी और आदर्श-वादी दोनों आलोचक दो राय नहीं रखते। उपन्यास क्या है, किसान के जीवन संघर्ष की दुःख-गुंफित गाथा है, जिसका अंत उसके मजूर होने में हो जाता है। किसान की खेती पर जितने ग्रह रहते हैं, उन सब को नष्ट करने का प्रयत्न किये बिना ही उपन्यासकार ने पाठक को विध्वंसिनी घृणा का पात्र बना दिया है। किस प्रकार होरी-सा सम्पन्न किसान जिसका परि-वार भरा-पूरा है, और अपनी मिहनत से कमाई करके खाते-पीते मजे में है, एक गाय रखने के लोभ में दरिद्रता की ओर झुकता है और फिर सँभल नहीं पाता यही चित्र अंकित किया गया है। गाय भोला के यहाँ से उधार आती है और होरी का भाई हीरा ईर्ष्यावश जहर देकर उसे मार डालता है। इसी बीच होरी का लड़का गोबर भोला की विधवा लड़की झुनिया से प्रेम करता है और फिर उमंग में आकर उसके साथ शहर जाकर मजदूरी करने लगता है, पर वह मजदूरी स्वीकार करता है अपने मन से, विवशता से नहीं। होरी को फिर कर्ज लेकर अपनी जेठी बेटी का विवाह करना पड़ता है और वह इस कर्ज के भँवरजाल में सदा के लिये फँस जाता है।

अंत में दूसरी लड़की का विवाह वह बूढ़े से करने को बाध्य होता है। उस पर भी उसके पुरखों की थाती जमीन उससे छिन जाती है। अंत में वह भी मजूरी करने के लिए उतर पड़ता है, पर विवश होकर। मजूरी में उसकी देह टूट जाती है, मरती बेला फिर उसके सामने गऊ आती है और उसकी स्त्री धनिया उसका गोदान किन करुण शब्दों में सम्पन्न कराती है, उसी के मुख से सुनिए, "घर में न गाय है, न बछिया, यह बीस आने पैसे हैं, यही उनका गोदान है।" इस उपन्यास में दुःख की सजीव मूर्ति होरी बहुत यथार्थ रूप में आता है। ईर्ष्या, अभिमान, क्रोध, भीरुता, स्वार्थ, चपलता आदि कोई भी दुर्बलता नहीं है जिससे वह ऊपर हो, पर इनके बावजूद वह अपने समूचे असंख्य मूकवर्ग का प्रवक्ता बनकर सामने आता है। उसमें प्रेम, सहयोग, त्याग, उदारता और सहिष्णुता के साथ-साथ जो अंतिम गुण विकसित होता है, वह है विद्रोह जो उसे अपने टाइप से ऊपर उठाकर विशिष्ट बना देता है। धनिया का चित्रण भी व्यवहार-कुशल किसान स्त्री के रूप में बेजोड़ है। लड़ाकू, असहनशील और खरी होने के साथ वह विशाल और उदारहृदय है। 'गोदान' में मध्यवर्गीय शिक्षित समाज की कहानी भी समानांतर चलती है और वह केवल नागरिक पात्रों की ऐसी पृष्ठभूति तैयार करने के लिए है जिनको पैमाना बनाकर खेतिहर की ऊँचाई नापी जा सके। नागरिक चित्रण में प्रेमचन्द उतने सफल न हों, पर उस पृष्ठभूमि का अभीष्ट प्रभाव डालने में वे सफल हैं। गोबर उच्छृङ्खल उमंगशाली किसान युवक के पतन का मानचित्र है, जो नई पद्धति में उभरना चाहता है पर स्वयं क्षुद्र स्वार्थ में फँस जाता है। समाज के अन्य टाइपों का अंकन भी बहुत मार्मिकता के साथ हुआ है। समूचा उपन्यास नुकीले व्यंगों और सरस विनोदों से आप्लुत है, इसी से व्यथा का भार कुछ हलका होता गया है, वैसे समग्र 'गोदान' दुःख-दर्द से भरा हुआ है। यह खेतिहर के ढालुए ह्रास का चित्र है। प्रेमचन्द की कला ने 'गोदान' में अपनी असली पहचान पायी है और अकेले 'गोदान' के कारण वे अमर हैं। 'गोदान' अकेले होरी के ही नहीं, स्वयं प्रेमचन्दजी के भी

जीवन का महाकाव्य है।

'मंगलसूत्र' जिसे वे पूरा न कर सके उनकी अंतिम रचना है। इस उपन्यास तक पहुँचते-पहुँचते उन्हें आदर्श साधना की निष्फलता का बोध होने लगा था और इस उपन्यास में अपनी कष्टमयी साहित्य साधना की कहानी सुनाने वे बैठे थे। बहुत दुर्भाग्य की बात है कि यह रचना पूरी न हो सकी। इसमें विद्रोह की आवाज अधिक स्पष्ट है। जितना है, उतने से ही उपन्यास की प्रौढ़ता का प्रमाण मिल जाता है, पर अधूरा होने के कारण कोई स्थिर राय नहीं कायम की जा सकती।

## सवासदन

'सेवासदन' प्रेमचन्द की हिन्दी में पहली कृति होते हुए भी इतनी प्रौढ़ और उदात्त है कि उनके समस्त उपन्यासों में अनायास ही विशिष्ट स्थान प्राप्त कर लेता है। आज से ३७ वर्ष पूर्व के संकीर्ण वातावरण में वेश्या-समस्या पर इतनी उदार अन्तर्दृष्टि से विचार करना भी बहुत असंभव जान पड़ता है, परन्तु प्रेमचन्द ने इस उपन्यास में सोये हुए समाज के विष को मथकर निकाल दिया है, साथ ही विष का अत्यन्त मनोरम उपचार भी उन्होंने प्रस्तुत कर दिया है। मध्यवर्ग की दुर्बलताओं के चित्र उन्होंने 'निर्मला' और 'गबन' में भी खींचें, पर उस वर्ग का जितना सूक्ष्म विश्लेषण 'सेवासदन' में दिया उतना बाद के उपन्यासों में नहीं। इस वर्ग की सबसे बड़ी दुर्बलता कायरता का उन्होंने बहुत सुन्दर ढंग से इसमें अनावरण किया है। प्रारंभिक कृति होने के कारण अपनी ओर से कुछ अधिक विस्तृत समीक्षा भी इसमें मिलेगी, और कहीं-कहीं वार्त्तालापों में अनावश्यक प्रसार भी मिलेगा, जो कि प्रस्तुत संक्षिप्त सस्करण में काट दिया गया है, पर समग्र दृष्टि से उपन्यास ज़ोला और डास्टावेस्की की निर्मम नग्नताओं से विरहित जीवन दर्शन है।

उपन्यास की विस्तृत आलोचना करने के पूर्व संक्षेप में उसका कथानक यह है। मध्यवर्ग की एक सुरूप गुणवती लड़की निम्नमध्यवर्ग के युवक के साथ ब्याही जाती है, और उसका मिथ्यागर्व उसके गृहस्थ जीवन को

विषाक्त बनाता चला जाता है। इसी समय जब वह हीन रूप-गुण-सम्पन्न वेश्या को समाज में अधिक समादृत पाती है, तो उसके मन में पाप-पुण्य का अन्तर्द्वंद्व मच जाता है। अन्त में समाज की कछुआ-मनोवृत्ति के कारण वह मिथ्यालांछन पाकर एक दिन वेश्यावृत्ति धारण कर लेती है। बाद में व्यक्तिवादी सुधारकों के प्रयत्न से वह उस वृत्ति को छोड़ देती है। इसी बीच उसके नैतिक पतन का फल उसकी छोटी बहन को भोगना पड़ता है, जिसकी बारात दरवाजे पर आकर लौट जाती है। वह बहन भी उसी की स्नेहछाया में आती है। इस बीच समाज का विवेक कुछ जाग्रत होता है और वह छोटी बहन को फिर ग्रहण कर लेता है, परन्तु बड़ी बहन को समाज अन्त तक नहीं ग्रहण करता, वह 'सेवासदन' नाम से एक सस्था खोलकर पतित बहनों के उद्धार-कार्य में लग जाती है। यहाँ तक कि उसका पति भी, जो उसे इस सेवामार्ग पर लाता है, उसे अपना स्नेह नहीं दे पाता। यही इस उपन्यास का विवश और करुण अन्त है। जो सुधरना चाहता है, उसके लिए सुधरने की राह नहीं है, यही गलित समाज की पिशाचिनी दुर्बलता और इस दुर्बलता का बोध चाहे जितना भी समाज को हो जाय, उसमें उस ऊँचे नैतिक बल का अभाव है जिससे इसको दूर कर सके। आज के युग में यह शोचनीय परिस्थिति कटु सत्य बनी हुई है, यद्यपि समाज अधिक प्रबुद्ध हो गया है। इस उत्थान की चेतना प्रेमचन्द जैसों ने जगायी, अब आचरण की चेतना जगाने के लिए कोई साहित्यकार चाहिए। यह तो संक्षिप्त परिचय हुआ।

अब कहानी का फैलाव यों है। कृष्णचन्द्र एक ईमानदार थानेदार हैं, और उनकी दो बेटियाँ हैं, सुमन और शान्ता, अत्यन्त सुरूप और सुशील। कृष्णचन्द्र पहले तो बहुत लाड़-प्यार से इनका पालन करते हैं और भविष्य की चिन्ता दुश्मनों के लिए छोड़े रहते हैं। पर जब सुमन विवाह के योग्य हो जाती है, तो उनकी आँखें खुलती हैं और उन्हें अपनी ईमानदारी पर पछतावा होता है। अंततोगत्वा वे पहली बार फिसलते हैं और अपने इलाके के एक मोटे असामी महन्त रामदास से निर्मम होकर एक मामले

में रिश्वत लेते हैं। रिश्वत की कला में अनभ्यस्त होने के कारण और पाप-पथ में नया उत्साह रखने के कारण दूसरों को साझीदार नहीं बनाते, फल यह होता है कि वे पकड़ लिए जाते हैं। पकड़े जाने पर उनका विवेक पुनः जाग उठता है और वे जुर्म भी कबूल लेते हैं। उन्हें पाँच साल की कैद होती है और उनकी पत्नी अपनी दो बेटियों को लेकर अपने भाई उमानाथ के यहाँ चली जाती है। घूस के रुपए मुकदमे की पैरवी में ही चुक जाते हैं और सुमन की शादी बरबस १५) मासिक पानेवाले एक निम्नवर्ग के शहरी युवक गजाधर के साथ कर दी जाती है।

सुमन को पति के घर में आते ही अपने प्रतिकूल वातावरण मिलता है। उसको अपने रूप का और गुण का अनुचित अभिमान पति की सहानुभूति से वंचित रखता है। जिन्दगी नरक हो जाती है। इस बीच अपनी पड़ोसिन वेश्या भोली को पहले डाह करती हुई भी वह उसकी ओर खिंच जाती है। फिर पति के डाँटने पर सँभलती है और घटनाचक्र उसे पड़ोस के मध्यवर्ग के वकील पद्मसिंह शर्मा की पत्नी सुभद्रा से जोड़ देता है। सुभद्रा का आर्थिक स्तर उससे ऊँचा है और फिर वह असन्तोष की आग में सुलगने लगती है। अंत में इसका विस्फोट होता है जब कि होली के दिन शर्माजी के यहाँ चुनाव की जीत की खुशी में भोली का मुजरा होता है और उस मुजरे में वह यह देखती है कि समाज के ऊँचे कहे जानेवाले लोग भी जितना दूकान में रखे नकली रूप के पीछे पागल रहते हैं, उतना घर के सौंदर्य की ओर उनकी दृष्टि नहीं जाती। वह बड़ी रात में जब घर लौटकर आती है तो उसको डंडा ताने पति मिलता है, जो शर्माजी के साथ दुराचार का आरोप लगाकर सुमन को घर से निकाल देता है। सुमन इसी समय चूकती है और वह लौटकर फिर अपनी बदनामी की जगह—शर्माजी के यहाँ आश्रय लेती है। इससे बदनामी को और बल मिलता है और साधु एवं सज्जन शर्माजी भी लोकभय से प्रताड़ित नारी को निराश्रित कर देते हैं। इतने चपेटों का आघात सहकर मानवती सुमन आवेग में आकर प्रतिहिंसा की भावना से भोली का आश्रय ले लेती है।

तब भी वह उस बयार में अपना शरीर बेचने के लिए नहीं राजी होती है, क्योंकि वह वास्तव में आदर की भूखी है, वासना की तृप्ति उसकी माँग नहीं है।

इस बीच सुमन का पति गजाधर भी अपनी भूल समझता है और शर्माजी के सौजन्य और सहानुभूति से प्रभावित होकर उनकी ओर से अपना हृदय साफ कर लेता है। शर्माजी की बदनामी को सारे शहर में फैलानेवाले एकनिष्ठ समाजसेवी विट्ठलदास को भी पीछे परिताप होता है जब वे यह जान जाते हैं कि उन्हीं लोगों के उत्पीड़न से ऊबकर सुमन कोठे पर बैठ गयी है। विट्ठलदास व्यक्तिवादी सुधारक हैं और समाज से अधिक व्यक्ति के उन्नयन में वे अधिक विश्वास करते हैं। समाज-सेवा का व्रत भी उनका व्यक्ति के उन्नयन का एक साधन है। इसलिए वे तुरंत इस पाप का दायित्व अपने ऊपर ले लेते हैं और सुमन के उद्धार के लिए कटिबद्ध हो जाते हैं। अंत में सुमन को वे अपने विधवाश्रम में लाने के लिए राजी कर लेते हैं। इस बीच सुमन का हृदय अलक्षित गति से शर्माजी के सैलानी अबोध भतीजे सदनसिंह की ओर खिंचता चला जाता है। सदनसिंह गाँव से भागकर शहर में कुछ सीखने-पढ़ने आता है और अपने चचा के दुलार से बिगड़कर रूप की गली में चक्कर काटने लगता है। उसका किशोर हृदय सुमन के लिए बिल्कुल समर्पित हो जाता है और उसके निश्छल प्यार से सुमन को बड़ी तृप्ति और दर्द एक साथ मिलते हैं। सुमन अपने प्यार की बेकली को बहुत छिपाकर रखती है क्योंकि वह सदनसिंह को बरबाद नहीं होने देना चाहती। विधवाश्रम में जाकर वह आदर्श त्यागशील रमणी बन जाती है और अपने सद्गुणों का विकास करने लगती है।

विट्ठलदास की प्रेरणा से शर्माजी म्यूनिसिपैलिटी में यह प्रस्ताव रखने की तैयारी करते हैं कि वेश्याओं को नगर से दूर रखा जाय और सार्वजनिक उत्सवों में उनके मिलने-जुलने पर प्रतिबन्ध लगाया जाय। प्रस्ताव पास तो हो जाता है पर शर्माजी जो यह संशोधन स्वीकार कर लेते हैं कि वेश्याओं को गृहस्थ जीवन में फिर से बसने का नौ महीने का मौका दिया जाय,

इससे उनके समर्थक उनके शत्रु हो जाते हैं। इस बीच घटनाओं के विचित्र संयोगवश सदनसिंह का विवाह सुमन की बहन शान्ता से तै होता है। शान्ता के दहेज का प्रबन्ध सुमन का पति गजाधर करता है, जो सुमन के वेश्या हो जाने पर अपनी भूल के परिमार्जन के लिए स्वामी गजानन्द का चोला धारण करके लोक-कल्याण में लग गया है। शान्ता के पिता कृष्ण-चन्द्र भी जेल से छूटकर आ गये हैं। दुःखों ने उनका मन विश्रृंखल कर दिया है और जब गाँव के कुचालियों की चुगली से सदन की बारात में यह खबर पहुँचा दी जाती है कि शान्ता उसी सुमन की छोटी बहन है, जो अब वेश्या हो गयी है, और पद्मसिंह शर्मा के विनीत अनुरोध को ठुकराकर सदन के पिता मदन बारात वापिस ले जाने लगते हैं, तब कृष्णचन्द्र सब हाल जानकर एकदम टूट-से जाते हैं। अपना समस्त मानसिक सन्तुलन खोकर उन्होंने अपने वर्ग की असली त्रुटि समझ ली, आत्महत्या के लिए चलने के पहले उन्होंने शान्ता को समझाते हुए बतला भी दिया 'कुछ नहीं, यही कि सन्तोष को कभी मत छोड़ना।' असन्तोष के ही कारण इस वर्ग की इतनी दुर्गति है और सेवासदन असन्तोष एवं कायरता की ही ट्रेजेडी है। अपरिपक्व और विलासी सदनसिंह भी विवाह के लिए रूप सुनकर उमंगित हुआ था, पर कलंक को पाने का साहस उसमें पहले नहीं था। जब वह शहर लौट के आया और वेश्या-सुधार आन्दोलन को उसने तन्मय होकर देखा, तो उसके संस्कार उदय हुए, उसके मन में आदर्श की प्रेरणा जगी। इस प्रेरणा में उसे बहुत बड़ा बल सुमन की विरागी मूर्ति के दर्शन से भी मिला। सुमन के प्रेम ने उसे ऊँचा उठाने में बहुत बड़ा योग दिया और जब मामा के घर पारिवारिक अत्याचारों को हँसते-हँसते झेलनेवाली शान्ता पद्मसिंह शर्मा और विट्ठलदास की कृपा से पुनर्विवाह की फाँसी से मुक्ति पा जाती है, साथ ही मुकदमेबाजी की जलालत से अपने श्वसुर कुल को बचा लेती है, तो आतृकातर पद्मसिंह उसे सुमन की छाया में लाकर रख देते हैं।

शान्ता की विपदा और पिता की मृत्यु सुमन के परितप्त हृदय को और

भी अधिक गला देते हैं और वह आत्महत्या की ओर झुकती है। वही गजाधर, अब गजानन्द, उसे सेवा और आत्मनिषेध के परमपथ का दर्शन कराते हैं और वह शान्ता के लिए जीवन-क्षेत्र में लौट आती है। सदनसिंह जिसकी एक दिन सुमन और शान्ता से भेंट हो जाती है और जिसको सुमन शान्ता को ग्रहण करने की प्रेरणा देती है, बहुत बड़े संकल्प को लेकर अदम्य विश्वास के साथ संघर्ष में कूदता है और परिश्रम करके वह अपना स्वतन्त्र अस्तित्व किश्ती के धन्धे में बना लेता है। तभी एक दिन समाज के उन ढोंगी बर्बरों के दुष्प्रयत्न से विधवाश्रम में यह खबर उड़ा दी जाती है कि सुमन वेश्या है और पद्मसिंह शर्मा ने विट्ठलदास को मिलाकर उसे यहाँ रखा है, जिसका परिणाम यह होता है कि चुपचाप शान्ता को लेकर सुमन वहाँ से चली जाती है और यकायक वह सदन की कुटिया के सामने अपने को पाती है। सदन उन्हें आश्रय देता है और शान्ता को स्वीकार करता है। शर्माजी अपनी स्वीकृति इस पर दे देते हैं, परन्तु वे अपने जमींदार भाई की स्वीकृति की चेष्टा में तब तक विफल रहते हैं, जब तक शान्ता को पुत्र नहीं पैदा हो जाता है। सुमन अपने को मिटाकर नवदम्पति की सेवा करती है, पर नवयौवन के उन्माद में पति-पत्नी दोनों उससे बिचकते चले जाते हैं, अन्त में जब सदन के माता-पिता अपने पौत्र की छठी में शरीक होने आते हैं तो सुमन वहाँ से भी चली जाती है। फिर वह अपने स्वामी से आलोक माँगती है और वह उसे पतिताओं के उद्धार-कार्य में सेवा और प्रेम को नियोजित करने का रास्ता बतलाता है। तब सुमन जाकर शर्माजी के सदुद्योग से बनी 'सेवासदन' नामक संस्था का भार अकेले सँभालती है और योग्यतापूर्वक उस भार को निबाहती भी है। अन्त में उसके इस उत्कर्ष को समाज स्वीकार भी करता है, पर तब भी उसको सहानुभूति देने में स्वयं शर्माजी को लाज लगती है। यहीं आकर उपन्यास समाप्त हो जाता है। सुमन के ऊँचे आदर्श की व्यवहार में कितनी निस्सारता है, बस इसकी तीव्र करुणा उमड़ाकर उपन्यास रुक जाता है।

कथानक का विस्तार बहुत सहज ढंग से हुआ है और यद्यपि इसमें

संयोग का बीच-बीच में महत्वपूर्ण हाथ है, पर समष्टि रूप से यथार्थ जीवन के घात-प्रतिघात के संघर्ष के बीच में से कथा का निर्दिष्ट दिशा में विकास हुआ है। मोटे तौर पर इस उपन्यास में दो कहानियाँ चलती हैं, बड़ी कहानी सुमन और गजाधर उर्फ गजानन्द की जिसका अन्त करुणा में जाकर होता है, और छोटी कहानी शान्ता और सदन की, जिसका अन्त सुखमय मिलन में। इस उपन्यास को नारी-पुरुष के संबंध को छोड़कर अन्य पारिवारिक सम्बन्ध को जहाँ-तहाँ संस्पर्श-मात्र मिल सका है, समाज का भी केवल एक विशिष्ट समस्या को लेकर चित्र उपस्थित किया गया है। कहीं-कहीं दूसरी सामयिक माँगों की ओर उड़ता हुआ इशारा-भर दे दिया गया है। कथा का निर्वाह बहुत ही सुन्दर हुआ है. अन्त की ओर सूक्ष्म अभिव्यंजना देने के प्रयास में कुछ आकस्मिकता अवश्य आ गयी है। शर्माजी, विट्ठलदास, सदन और गजानन्द एक उद्देश्य की साधना में बराबर लगे रह कर भी किस तरह अन्त में बिखर जाते हैं, यह बात समझ में नहीं आती। उस तरह कष्ट में तपी हुई साध्वी शान्ता की सुमन के लिए उदासीनता भी अस्वाभाविक लगती है। इस उपन्यास की यह क्षमता प्रेमचन्द के युग की अक्षमता है। प्रेमचन्द का समाज सुषुप्त और जर्जर है, वे अपनी सुमन को पवित्रतम बनाकर भी आदर-मात्र दिला पाते हैं, उसके नारीत्व को मातृत्व में तो परिणत कर देते हैं, परन्तु उसकी नारी को विफल ही बने रहने देते हैं। दोनों सहकथाओं की विसंगति तत्कालीन समाज की विसंगति है। प्रेमचन्द ने इस उपन्यास में वेश्या-समस्या को उभाड़ तो दिया है और अपनी ओर से आत्मविकासात्मक समाधान भी देने का उन्होंने प्रयत्न किया है पर इस समस्या की सामाजिक दवा उनके पास नहीं है। वे स्वयं सुमन के मुख से स्वीकार करते हैं कि "हमारा कर्त्तव्य यह है कि इन ( पतित ) कन्याओं को चतुर गृहणी बनाने के योग्य बना दें। उनका आदर समाज करेगा या नहीं, मैं नहीं कह सकती।" इसलिए वे अपने पुरुष पात्रों को एकत्रित न कर सके। कथानक से तुरन्त हमारा ध्यान चरित्र-चित्रण की ओर जब सरकता है, तो हमें लगता है कि

'सेवासदन' अकेले सुमन को देकरही कृतकृत्य है। सुमन अपने मध्यवर्गी कुसंस्कारों तथा शिक्षाओं के कारण निर्मम समाज-व्यवस्था की सहज शिकार बन जाती है, पर शिकार बनकर भी वह उठती है और लम्बी एवं अपेक्षा-भरी जीवन-साधना में निखरकर पवित्रतम बन जाती है। वह कितनी सक्षम है, यह अंतिम भेंट में सुभद्रा की आत्म-लज्जा से प्रकट हो जाता है। वह बचपन से ही ऊँचे आशय और ओजवाली है, पर प्रतिकूल परिस्थितियों में पड़कर उसके ओज तथा उच्चाकांक्षा का दुर्विनियोग होता है और वह शोषक पति से विद्रोह कर बैठती है क्योंकि देखती है कि उससे हीन रूप और गुणवाली बाजारू औरत को उच्च-से-उच्च स्तर के लोगों से आदर प्राप्त है किन्तु इतना रूप-गुण-सम्पन्न होने पर उसे इतना अविश्वास, संदेह और निरादर मिलता है। इसी से भोली जब उसके सामने पति का नाम लेती है तो उसकी आग भड़क उठती है। सुमन अंत तक अपनी आग को सुलगाये रखती है। वेश्यावृत्ति स्वीकार करके भी उसका ओज नहीं कम होता; यही नहीं, वह विधवाआश्रम में आकर भी कृपादान की आश्रित नहीं रहना चाहती, वह अपनी सेवा-कुशलता से आश्रम को सुव्यवस्थित कर देती है। जब वह अपने कारण आश्रम में आपत्ति देखती है तो उसे भी छोड़ देती है। और अन्त में शान्ता-सदन का मिलन कराके उनकी गृहस्थी को बसाकर उनकी विरसता भी सहन नहीं कर पाती और उनके मार्ग से भी चुपचाप हट जाती है। अगर कोई उसकी सक्षमता को समझता है तो गजाधर उर्फ गजानन्द, जो खुले हृदय से उसको स्वरूप-परिज्ञान कराते हुए बतलाता है, "तुम्हारे हृदय में दया है, प्रेम है, सहानुभूति है और सेवाधर्म के यही मुख्य साधन हैं।" गजानन्द भी उसे उसका असली प्राप्य प्रेम नहीं दे पाता, पर पूरे उपन्यास में वही अकेला पात्र है जो सुमन को जीवन के लिए उकसावा देता रहता है, सुमन को आत्मोन्नति में आत्मिक प्रेरणा उसी से मिलती है। शर्माजी और विट्ठलदास की कृतज्ञता वह आजन्म स्वीकार करती है और सदन को तो अबोध समझकर क्षमा ही कर देती है, पर उसके मन में यह कसक रह ही जाती है कि वह इतने त्याग के बाद

भी समाज की दृष्टि में अभी भी बाईजी रह जाती है। अपने जीवन-भर वह आत्मग्लानि में गलती रहती है, शर्माजी को कलंकित देखकर, शान्ता का रङ्गभङ्ग सोचकर और पिता की मृत्यु सुनकर अपने पतन के ऊपर वह रोती ही रहती है। वह अपने को इस 'रामलीला की कैकेयी' मानती है, पर तब भी उसे सहानुभूति नहीं मिलती। सुमन का पतन समाज का पतन है, पर सुमन का पुनरुत्थान केवल उसी का पुनरुत्थान है, उसके साथ समाज ऊपर नहीं उठ पाता, यही चरित्र का वैशिष्ट्य है जो बहुत ही गहरी छाप पाठक के ऊपर छोड़ जाता है।

गजाधर के चरित्र का उतार-चढ़ाव इतना स्वाभाविक नहीं है। आरंभ में वह सामान्य कोटि का निम्नमध्यवर्गी युवक है, संकीर्ण, ईर्ष्यालु और आत्मदंभी। वह सुमन की आकांक्षाओं की सिहरन को नहीं छू पाता और जैसा कि वह पीछे स्वयं कृष्णचन्द्र से स्वीकार करता है, "मेरी असज्जनता और निर्दयता, सुमन की चंचलता और विलास-लालसा दोनो ने मिलकर हम दोनों का सर्वनाश कर दिया।" वह सुमन को पहले सताता है, फिर उसे समझाता है और बाद में सुमन की व्यथा देखकर उसे बाहर घूमने-घामने का प्रोत्साहन भी देता है। इस प्रकार यह स्वयं खाई तैयार करता है। बाद में उसको उल्लसित देखकर वह फिर ओथेलो की तरह डाह में जलने लगता है, बस जरा-सा बहाना पाकर उसे निकाल बाहर कर देता है। कभी वह सुमन को समझने का प्रयत्न नहीं करता। हाँ, जब सुमन वेश्या हो जाती है, तब उसे अपने अत्याचार की असीमता का ज्ञान होता है पर वह अपने कर्म की सामर्थ्य न पाकर सेवामार्ग में पलायन ढूँढ़ता है। वस्तुतः गजानन्द का चोला उसकी पराजय और दुर्बलता का द्योतक है। यह विडम्बना की बात है कि दूसरों को कर्मशक्ति का मन्त्र देता रहता हुआ भी वह स्वयं इतना निर्बल है। वह दूसरों को सुधारता है, पर अपने में साहस नहीं बटोर पाता कि सुमन को फिर से ग्रहण कर ले। यह नहीं कि सुमन की पवित्रता से स्वयं प्रभावित न हुआ हो, बल्कि इसके ठीक उल्टे वह उसे श्लाध्य और आराध्य जानकर भी पीछे लौटकर गृहस्थी बसाने

का साहस नहीं रखता। उसके चरित्र-चित्रण में यकायक इतना ऊर्ध्वमुखीन विकास कुछ असंगत लगता है। यह व्यक्तिवादी आदर्श कल्पना में ही संभव हो सकता है, यथार्थ में प्रायः ऐसी चीज नहीं घटित होती कि सच्चे कर्म-क्षेत्र से भागनेवाला मानव दूसरों में आत्मविश्वास भरने की इतनी क्षमता रखे जितनी कि स्वामी गजानन्द में है। पर यह होते हुए भी इतना मानना पड़ता है कि उसके चरित्र में मानवीयता का लगाव कहीं नहीं छूटा है। वह अपने प्रायश्चित्त में तथा आत्मदर्शन में सच्चा मानव लगता है। उसकी व्यवहार-बुद्धि भी बहुत जागरूक है। शान्ता के विवाह के लिए रुपयों का प्रबन्ध वह इसलिए करता है कि शान्ता सुमन की भाँति सामाजिक विषमता की शिकार न बने, सुमन को आत्महत्या से इसलिए रोकता है कि शान्ता का भविष्य सुखमय हो सके और फिर सुमन को सेवासदन की ओर भी भेजता है ताकि उसके कुंठित और परितप्त नारीत्व को मातृत्व में कुछ सांत्वना मिले। वह अपनी असफलता से केवल इतना लाभ उठाता है कि भरसक दूसरों के मार्ग में वैसी असफलता नहीं आने देता, परन्तु वैसे स्वयं वह बिल्कुल टूट-सा गया है।

शर्माजी और विट्ठलदास दो प्रकार के समाज-सेवियों के मूर्त्त प्रतीक हैं—शर्माजी कछुआ वृत्तिवालों के और विट्ठलदास गैंडा मनोवृत्ति वालों के। कछुआ बहुत सँभलकर सिर निकालता है और तनिक भी आशंका होती है कि फिर बिल्कुल उसे सिमटा लेता है। उसी तरह समाज में कुछ ऐसे सुधारक होते हैं, जो जब तक सुधार-पथ निर्विरोध और निरापद पाते हैं, तब तक तो उत्साह के साथ उस पर बढ़ते रहते हैं, पर तनिक भी विघ्न-बाधा उन्होंने देखी कि बस अपने को सिकोड़ा। शर्माजी सुजन और सद्भावपूर्ण होते हुए भी इस वर्ग के सुधारकों की इस मानसिक दुर्बलता से युक्त हैं। गैंडे का स्वभाव होता है अकेले विचरण करने का, वह हमेशा शान के साथ प्रतिकूल-से-प्रतिकूल परिस्थितियों में अकेले विहरण करना पसन्द करता है, इसी में उसे आत्मतृप्ति मिलती है। समाज में भी कुछ ऐसे एकनिष्ठ सेवाव्रती होते हैं जो विघ्न-बाधा की परवाह किये बिना अपने विवेक

के अनुसार आत्मसुधार को मुख्य साध्य मानकर समाज सेवा करते हैं। वे अतिशय न्यायप्रिय, सरल और निर्भीक होते हैं, पर दुर्भाग्यवश वे अपने ही ताप-अनुताप, पाप-पुण्य, विवेक-अविवेक और कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य के तुमुल संघर्ष में आगे-पीछे झूलते रहते हैं कि समष्टि को ठीक-ठीक समझने का उनके पास अवकाश ही नहीं मिलता। ऐसे लोगों का उत्साह तथा लगन बहुत अकारथ चला जाता है।

अब पद्मसिंह शर्मा को पहले समझने की कोशिश की जाय। वे मध्य-वर्ग के एक सच्चरित्र, त्यागी तथा सहृदय व्यक्ति हैं। वे पारिवारिक क्षेत्र में अपने दायित्व को बहुत त्याग के साथ निभाते हैं। स्वयं उनके मन में समाज के उत्थान की अनेक आकांक्षाएँ हैं, पर पारिवारिक सरसता तथा सामाजिक बन्धन को तोड़कर चलने की उनमें क्षमता नहीं है। वे आक्रमण और आत्मरक्षा दोनों में दुर्बल पड़ते हैं। सुमन को आश्रय न देने का कारण उनकी हृदयहीनता नहीं बल्कि कायरता है। इस कायरता का उन्हें परिताप भी होता है और वे सुमन के उद्धार के लिए चिंतित हो जाते हैं। सुमन के साथ उनके नाम को सुधार के आवेश में कलंकित करनेवाले विट्ठलदास को भी यह धुन लग जाती है कि शर्माजी की सहायता पाकर सुमन को फिर सत्पथ पर लायें। सुमन जब सत्पथ पर आ जाती है तो फिर शर्माजी बेफिक्र हो जाते हैं, परन्तु इस समस्या से वे इतने प्रभावित होते हैं कि वेश्या के प्रति उनका दृष्टिकोण बहुत बदल जाता है और वेश्या-संबधी अपने प्रस्ताव के संशोधन स्वीकार वे इसीलिए कर भी लेते हैं। पीछे जब इसके कारण उनके ऊपर छींटाकशी होने लगती है, तो वे चुप्पी साध लेते हैं। इसी प्रकार शान्ता की बारात लौटने से उन्हें बड़ा क्लेश है पर भाई से विनीत अनुरोध-मात्र करके वे रह जाते हैं, भाई या सदनसिंह को कसकर डाँटने का साहस नहीं दिखला पाते। उनकी सुजनता को जब तक कोई मार्मिक उकसावा नहीं मिलता, तब तक वह निष्क्रिय रहती है। शान्ता का केवल 'धर्मपिता' सम्बोधन उन्हें द्रवित कर देता है और वे शान्ता को बिदा कर लाते हैं, पर फिर भाई और लोकलाज का डर उनके पग बाँध लेता है।

फिर सदनसिंह जब स्वयं साहस बटोरकर शान्ता को ग्रहण कर लेता है, तो भी वे उसके औचित्य को मानकर भी 'भैया की राय लिये बिना हाँ या नहीं', करने में असमर्थ हैं। उनका भ्रातृप्रेम बहुत ही आदर्श है और उनकी दुर्बलताओं पर बहुत पर्दा डाल देता है। जब भैया की स्वीकृति भी मिल जाती है और परिवार में मिलन का शुभ दृश्य आ जाता है और सुमन से आँखें मिलाने का उनमें साहस नहीं है, जब कि वे स्वयं लोक-निन्दा की उपेक्षा करके वेश्याओं को सुधारने का काम करने लग जाते हैं। कारण स्पष्ट हैं, वे समाज की चेतना से आगे जाने में बहुत झिझकते हैं और ऊपरी उत्साह और प्रस्तावबाजी से यदि यश मिल जाय तो बस उसी से सन्तुष्ट रहते हैं। कूल तोड़कर उमड़ने का वेग उनमें नहीं है, यद्यपि सहानुभूति, दया, सज्जनता, सहिष्णुता, बलिदान, प्रेम और सद्भावना उनमें भरपूर है।

विट्ठलदास अपनी धुन का पक्का सच्चा समाज-सुधारक है; वह ढोंग, भीरुता और क्षुद्रता से बहुत ऊपर उठा हुआ है। उसका विवेक जिसको न्याय समझता है, बस वह तन, मन, धन से उसके समर्थन में लग जाता है और जिसको अन्याय समझता है, उसके पीछे वह डण्डा लेकर पड़ जाता है। उसकी सचाई और कर्मठता में कोई मीन-मेख नहीं निकाला जा सकता, परन्तु उसकी सबसे बड़ी विपत्ति उसकी संकुचित समाजदृष्टि है। वह समाज को अपने से पृथक् करके देखता है, इसीलिए अपने दायित्व के बोझ से ही इतना दबा रहता है कि समाज के दायित्व का भार वह सँभाल नहीं पाता। सुमन का वह उद्धार करता है इसलिए कि उसी की निन्दा के कारण पद्मसिंह शर्मा ने सुमन को अपने घर से निकाला और सुमन वेश्या बनने को विवश हुई, परन्तु सुमन की तरह जो दूसरी पतिताएँ हैं, उनकी चिंता उसके मन को नहीं मथती। वह अपनी निर्भीकता का परिचय भी देता है, जब कि समाज के ढोंगी ठेकेदार सुमन को विधवाश्रम से निकालने के लिए शोर मचाते हैं। उस समय वह सबसे लड़ने को तैयार हो जाता है, क्योंकि सुमन को लाने का दायित्व उसका निजी है, समाज का नहीं। पूरे समाज को वह

चुनौती देने की क्षमता रखता है पर समाज की दुर्बलता को अपनी दुर्बलता मानने की उदारता उसमें नहीं है। उसका चरित्र-चित्रण बहुत ही स्वाभाविक और सशक्त है। वह पाठक के ऊपर यह अभीष्ट छाप छोड़ने में सर्वथा सफल है कि सच्चे समाजसेवियों को भी अपनी दृष्टि बदलनी है, नहीं तो उन निष्ठावाले व्यक्तियों की तपस्या व्यर्थ जायेगी।

कृष्णचन्द्र इस उपन्यास के पुरुष पात्रों में सबसे अधिक संतप्त और करुण है और उसका अंकन भी बहुत ही मर्मस्पर्शी हुआ है। कृष्णचन्द्र सेवासदन की ट्रेजेडी का मूल जनक है। पुलिस की पापभरी नौकरी में ईमानदारी से जीवन बिताने की तीव्र प्रतिक्रिया में वह यकायक पुत्री के स्नेह में पाप कर बैठता है, पर उसका पाप छिपता नहीं और न केवल अपनी छोटी भूल की सजा ही भुगत कर रह जाता है, बल्कि वह अपने समस्त जीवन में ऐसा अभिशाप पा जाता है जिसकी जहरीली छाया में उसका परिवार-का-परिवार घुटकर समाप्त हो जाता है। बहुत कठिनता से उस विनाश से एक शान्ता का बचाव हो पाता है। इतने बड़े सीमातीत दण्ड को देखकर पाठक कृष्णचन्द्र का अपराध भूल जाता है और दण्डी समाज ही उसके सामने बड़ा अपराधी बनकर सामने आ जाता है। कृष्णचन्द्र दण्ड भोगने में बहुत बड़ा आत्मसंतोष पाता है पर जेल से लौटकर आने पर उसे लगता है कि उसके दण्ड को समाज पर्याप्त नहीं समझता और वह अपनी ससुराल में अपमान की रोटी तोड़ने को विवश हो जाता है। बाद में जब उसे सुमन की करुण कहानी यकायक सुनने को मिलती है तो उसका विशृंखल मन बिल्कुल ही टूट जाता है। मनुष्यता पर उसका विश्वास सदा के लिए उठ जाता है! हाँ इस तीव्र अनुताप की लौ में वह अपने वर्ग की भूल साफ-साफ देख लेता है और अपने एकमात्र अवशेष शान्ता को आगाह करके आत्महत्या करने चल पड़ता है। पहले तो सुमन के लिए उसके मन में घोर प्रतिहिंसा जगती है, पर गजानन्द के शान्त प्रबोधन से उसे क्षमा कर देता है। केवल अपना जीवन उससे सँभाला नहीं जाता और गङ्गा में कूद करके प्राण विसर्जन कर देता है। उसकी आत्महत्या बहुत ही स्वाभाविक

और करुण है। कृष्णचन्द्र का चरित्र आदर्श-रक्षा की सजीव विफलता का इतिहास है। "लकड़ी जल कोयला भई कोयला जल भई राख। मैं पापिन ऐसी जली कि कोयला भई न राख।" इस दोहे में कृष्णचन्द्र के करुण जीवन का मर्म आ गया है।

सदनसिंह अलहड़ और मनमौजी युवक है, जो अविद्या के अन्धकार में जब तक पड़ा रहता है, तब तक वह दूसरों के प्रभाव में बहता रहता है। जब वह सुमन के प्रेम की ज्वाला में तपता है, तब वह आत्म शिक्षण की ओर प्रवृत्त होता है। प्रवृत्त होने पर तो उसकी कायापलट हो जाती है, वह निखरकर आत्मावलम्बी और साहसी युवक होकर निकलता है। वह अपने कर्तव्य का ज्ञान हो जाने पर फिर लोक-निन्दा की चिंता नहीं करता और दृढ़ता के साथ शान्ता को फिर से ग्रहण करता है। परन्तु उसकी सबसे बड़ी दुर्बलता है सुमन के प्रति कृतघ्नता भरी उपेक्षा। जो सुमन उसे ऊँचा उठाती है, उसी को वह दूध की मक्खी की भाँति निकाल फेंकता है, यह उसके चरित्र की सबसे बड़ी कमजोरी है। उसके मानसिक विकास की विभिन्न घात-प्रतिघातमयी दशाओं का अङ्कन बहुत सुन्दर हुआ है। सदन का चरित्र-चित्रण अन्त में कुछ स्वाभाविक-सा लगता है, क्योंकि मनुष्य अपनी पहली प्रीति को इतना शीघ्र स्त्री-पुत्र के सुख में भूल जाय, यह संभव नहीं दिखता। पिता-माता के प्रति भी उसकी भावनायें कुछ अजीब-सी लगती हैं। वह जैसे एक उखड़ा हुआ बिरवा है जो गाँव की चहारदीवारियों में से उखाड़कर फिर वहाँ पनप नहीं पाता। उसकी समाज-सेवा भी केवल एक आदर्श मार्ग-प्रदर्शन तक सीमित है, शान्ता को ग्रहण कर लेने के बाद जैसे उसका सामाजिक उत्साह पूर्णाहुति पा जाता है और माता-पिता का पुनर्मिलन तो उसे एकदम घरघुसू ही बना डालता है।

शान्ता का चित्रण सदन की अपेक्षा अधिक स्वाभाविक हुआ है। आरंभ में ही उसकी किशोरावस्था कुचली हुई उमंगों में बीतती है। अपनी मामी से बराबर उसे दुतकार-फटकार मिलती रहती है, जिसके कारण वह बिलकुल अपने में घुटी-घुटी-सी रहने लगती है। किन्तु जब उसकी बारात आकर

लौट जाती है तो वह दुःख में दृढ़ता पा लेती हैं और असीम सहिष्णुता के साथ अपना जीवन निर्वाह करने लगती है। पिता का अन्तिम उपदेश पाकर वह और भी सबल हो जाती है और इतना साहस बटोर पाती है कि वह अपनी मामी से अपने नये विवाह की बातचीत के विरुद्ध अपना दृढ़ संकल्प प्रकट कर देती है। उसमें भारतीय नारी की एकनिष्ठा भरपूर है और साथ ही अपने सतीत्व का मान भी। वह सदनसिंह के प्रेम की प्यासी होने पर भी पहली भेंट में अनुनय के स्तर पर नहीं उतरती, भले ही इस मान का बाद में उसे तीव्र अनुताप होता है। साथ ही वह एकनिष्ठा की दुर्बलता—ईर्ष्या से भी मुक्त नहीं है। वह पति-मिलन के बाद जब अपनी स्त्री-सुलभ दृष्टि से सुमन और सदनसिंह के पूर्व प्रणय-संबन्ध को ताड़ जाती है, तो सुमन को अपनी राह का काँटा ही मानने लगती है और वह उसको अलग करने के सौ-सौ उपाय करने से बाज नहीं आती। उसके पति-प्रेम में यही संकीर्णता उससे सच्ची नारी बनाती है, अन्यथा उसका असाधारण चरित्र मुख्य नायिका से ऊपर उठ जाता।

उपन्यास के अन्य चरित्र उभड़े हुए नहीं हैं। सेठ चिम्मनलाल, सेठ बलभद्रदास, पण्डित दीनानाथ और अब्दुलवफ़ा दम्भी और ढोंगी धार्मिकों के प्रतीक हैं, जो अपने काले पापमय जीवन को धर्म की आड़ में ढँकते रहते हैं। उनका पर्दाफाश करके रख दिया गया है। उमानाथ और जाह्नवी समाज में चलते फिरते व्यवहार-कुशल टाइप के प्रतीक हैं, उनके लिए उपकार करना समाज-प्रतिष्ठा का साधन-मात्र है, वैसे वे बहुत ही संकीर्ण और कंजूस होते हैं। जाह्नवी उमानाथ से भी अधिक संकीर्ण हृदयवाली है, वही शान्ता की बारात लौटाने में कारण बनती है। उमानाथ बहुत ही होशियार आदमी है, जो अपने मान-अपमान को रुपए-पैसे से नापता-जोखता रहता है। डा० श्मामाचरण और लाला भगतराम निष्क्रिय बुद्धिवादी वर्ग का प्रतिनिधित्व करते हैं जो किसी नये सुधार का औचित्य समझकर भी अपने विवेक को बेंचे रहते हैं। कुँअर इन्द्रनारायण प्रबुद्ध अभिजात वर्ग की अलमस्ती और विशाल हृदयता की मूर्ति हैं, जो दूसरों को प्रसन्न करते

हुए भी समाज की कमजोरियों पर चोट करते रहते हैं। कुँवर प्रभाकरराव पत्रकारों की अतिशय उत्साहशीलता के प्रतिबिंब हैं। इन अप्रमुख पात्रों के चरित्र-चित्रण में नुकीलापन नहीं है, इनसे बस कहानी की छोटी टेक बनाने का काम ले लिया गया है। शरत्चन्द्र जिस तरह छोटे पात्रों में भी प्राण भर देते हैं, वैसी बात यहाँ नहीं है। बस केवल भामा और मदनसिंह के चित्रण में मोहकता है। मदनसिंह के अभिमान की पौत्र-स्नेह के सामने पराजय बहुत सजीवता के साथ अंकित हुई।

उपन्यास जिस ध्येय को लेकर लिखा गया है, वह कहीं भी धूमिल नहीं होने पाया है, इसमें उपन्यासकार की बहुत बड़ी सफलता माननी चाहिए। "कई युगों से चली आती हुई परम्परा पर नैतिक और भावुकता-पूर्ण दृष्टिकोण से निर्दयतापूर्ण आक्रमण किया गया है।" परन्तु समस्या का जो समाधान उन्होंने दिया है, वह बहुत ही अयथार्थ और पलायनवादी है। शायद इसकी असारता उन्होंने स्वयं समझ ली है। पर साथ ही इतनी सशक्त चोट जो उन्होंने जड़ समाज को दी है, उसी में उनका कृतित्व अभिनिविष्ट है। जिस प्रौढ़ ओजस्विता के साथ उन्होंने समाज की विरल-धारा मोड़ने का यत्न किया है, वह सराहनीय है। उपन्यास शिल्प की दृष्टि से भी बहुत सुगठित और पूर्ण है। असंयत एवं अनावश्यक वाग्वि-लास कहीं-कहीं जरूर है—जो कि प्रस्तुत पाठ्य संस्करण में बिल्कुल काट दिया गया है—पर तब भी उपन्यास का केन्द्र-बिन्दु अंत तक अविचल है। इस उपन्यास में जीवन के केवल एक सामाजिक पार्श्व को आधार बनाया गया है, और उसके आर्थिक या राजनैतिक पहलू की झाँई-मात्र कहीं-कहीं दे दी गई है। (जैसे चुङ्गी या किसान-आंदोलन का उड़ता हुआ जिक्र करके।) विविध पारिवारिक सम्बंधों से भी उपन्यास विच्छिन्न-सा चलता है। इस उपन्यास में गृहस्थी की वे झाँकियाँ नहीं मिलतीं जो 'ग़बन' में मिलती हैं, इसमें तो केवल गृहस्थी की ट्रेजेडी-भर वर्णित है और इसका आधार-पट भी 'रंगभूमि' की तरह बहुत फैला हुआ नहीं है, परंतु इस उपन्यास में एकोन्मुखता बहुत स्पष्ट मिलेगी जो कि दूसरे उपन्यासों में

उतनी नहीं मिलेगी। उपन्यास का आदर्शवाद भी भावुकतापूर्ण होने के कारण अबुद्धिसंगत चाहे कहा जाय, पर उसकी सचाई और गहराई पर कोई उँगली नहीं उठा सकता। तत्कालीन भारतीय सुधार परम्परा में वही आदर्शवाद कल्पना में आ सकता था। इसलिए उपन्यास की सफलता इस अबौद्धिक आदर्शवाद के कारण जरा भी प्रतिहित नहीं होती, उसका मूल तो निहित है समाज के लिए नयी विचारभूति तैयार करने में। प्रेम-चन्द ने आदर्श की आराधना सदैव यथार्थ को अभिवांछनीय बनाने के लिए की, कोरी आदर्शवादिता के पीछे वे कहीं नहीं भटकते।

उपन्यास की भाषा प्रारम्भिक रचना होने के कारण अभिव्यक्ति की सघनता और मार्मिकता में पूरी नहीं उतरती है, पर सरल प्रवाह और विषयानुरूप्य उसमें यथेष्ट है। अलंकारों का प्रयोग प्रायः बहुत शिथिल और अपरिष्कृत है जैसे "उसके हृदय में चन्द्ररूपी सुविचार ने विकासरूपी तारा-गण को ज्योतिहीन कर दिया"; यहाँ 'चन्द्र' न कहकर 'चन्द्रिका' कहना अधिक उपयुक्त होगा। उर्दू की भी कहीं-कहीं अनावश्यक छटा दिखलाई गई है। प्रायः कथोपकथनों को भी अनावश्वक विस्तार दिया गया है और उनमें संयत एवं सूक्ष्म कला की परिस्फुटता और व्यंगमयता का अभाव है, पर शक्ति बहुत है। भाषा-पक्ष की ये कमियाँ बिलकुल ही भूल जाती हैं जब हम यह सोचते हैं कि 'सेवासदन' प्रेमचन्द की हिन्दी में पहली कृति है। उस दृष्टि से तो उपन्यास बहुत ही प्रौढ़ और प्रांजल है।

संक्षेप में 'सेवासदन' इनी-गिनी युगान्तरकारी महान् कलाकृतियों में से है जो समय-समय पर नये युग को जागृति, महान् संकल्प और जीवन की नयी प्रेरणा देती हैं।

विद्यानिवास मिश्र

## १

पश्चात्ताप के कड़ुवे फल कभी-न-कभी सभी को चखने पड़ते हैं, लेकिन और लोग बुराइयों पर पछताते हैं, दारोगा कृष्णचन्द्र अपनी भलाइयों पर पछता रहे थे। उन्हें थानेदारी करते हुए पचीस वर्ष हो गये लेकिन उन्होंने अपनी नीयत को कभी बिगड़ने न दिया था। यौवनकाल में भी, जब चित्त भोग-विलास के लिए व्याकुल रहता है उन्होंने निःस्पृह भाव से अपना कर्त्तव्य-पालन किया था। लेकिन इतने दिनों के बाद आज वह अपनी सरलता और विवेक पर हाथ मल रहे थे। उनकी पत्नी गंगाजली सती-साध्वी स्त्री थी। उसने सदैव अपने पति को कुमार्ग से बचाया था। पर इस समय वह भी चिन्ता में डूबी हुई थी।

दारोगा कृष्णचन्द्र रसिक, उदार और बड़े सज्जन मनुष्य थे। मातहतों के साथ वह भाई-चारे का-सा व्यवहार करते थे; किन्तु मातहतों की दृष्टि में उनके इस व्यवहार का कुछ मूल्य न था। वह कहा करते थे कि यहाँ हमारा पेट नहीं भरता, हम इनकी भलमनसी को लेकर क्या करें—चाटें?

दारोगाजी के अफसर भी उनसे प्रायः प्रसन्न न रहते। वह दूसरे थाने में जाते तो उनका बड़ा आदर-सत्कार होता था, उनके अहलमद, मुहर्रिर और अरदली खूब दावतें उड़ाते। अहलमद को नजराना मिलता, अरदली इनाम पाता और अफसरों को नित्य डालियाँ मिलतीं, पर कृष्णचन्द्र न दावतें करते थे, न डालियाँ ही लगाते थे। जो किसी से लेता नहीं, वह किसी को देगा कहाँ से?

लेकिन इतने निर्लोभ होने पर भी दारोगाजी के स्वभाव में किफायत का नाम न था। वह स्वयं तो शौकीन न थे, लेकिन अपने घरवालों को आराम देना अपना कर्त्तव्य समझते थे। घर में तीन प्राणी और थे, स्त्री और दो लड़कियाँ। दारोगाजी इन लड़कियों को प्राण से भी अधिक प्यार करते थे। उनके लिए अच्छे-से-अच्छे कपड़े लाते और शहर से नित्य तरह-तरह की चीजें मँगाया करते। घर में सामान जमा करने की उन्हें

धुन थी। सारा मकान कुर्सियों, मेजों और आल्मारियों से भरा हुआ था। लड़कियों को पढ़ाने और सीना-पीरोना सिखाने के लिए उन्होंने एक ईसाई लेडी रख ली थी।

गंगाजली चतुर स्त्री थी। उन्हें समझाया करती कि जरा हाथ रोक कर खर्च करो। जीवन में यदि और कुछ नहीं करना है तो लड़कियों का विवाह तो करना ही पड़ेगा। उस समय किसके सामने हाथ फैलाते फिरोगे? अभी तो उन्हें मखमली जूतियाँ पहनाते हो, कुछ इसकी भी चिंता है कि आगे क्या होगा? दारोगाजी इन बातों को हँसी में उड़ा देते, कहते, जैसे और सब काम चलते हैं वैसे ही यह काम भी हो जायगा। कभी झुँझलाकर कहते, ऐसी बात करके मेरे ऊपर चिन्ता का बोझ मत डालो। इस प्रकार दिन बीतते चले जाते थे। दोनों लड़कियाँ कमल के समान खिलती जाती थीं। बड़ी लड़की सुमन सुन्दर, चञ्चल और अभिमानिनी थी। छोटी लड़की शान्ता भोली, गम्भीर, सुशील थी। सुमन दूसरों से बढ़कर रहना चाहती थी। यदि बाजार से दोनों बहनों के लिए एक ही प्रकार की साड़ियाँ आतीं तो सुमन मुँह फुला लेती थी। शान्ता को जो कुछ मिल जाता उसी में प्रसन्न रहती।

गंगाजली पुराने विचार के अनुसार लड़कियों के ऋण से शीघ्र मुक्त होना चाहती थी। पर, दारोगाजी कहते, यह अभी विवाह योग्य नहीं है। शास्त्रों में लिखा है कि कन्या का विवाह सोलह वर्ष की आयु से पहले करना पाप है। समाचार-पत्रों में जब वह दहेज के विरोध में बड़े-बड़े लेख पढ़ते तो बहुत प्रसन्न होते। गंगाजली से कहते कि अब एक ही दो साल में यह कुरीति मिटी जाती है। चिन्ता करने की कोई जरूरत नहीं। यहाँ तक कि इसी तरह सुमन का सोलहवाँ वर्ष लग गया।

अब कृष्णचन्द्र अपने को अधिक धोखा न दे सके। उनकी पूर्व निश्चिन्तता वैसी न थी जो अपनी सामर्थ्य के ज्ञान से उत्पन्न होती है। उसका मूल कारण उनकी अकर्मण्यता थी—उस पथिक की भाँति जो दिन-भर किसी वृक्ष के नीचे आराम से सोने के बाद सन्ध्या को उठे और सामने

एक ऊँचा पहाड़ देखकर हिम्मत हार बैठे। दरोगाजी घबरा गये। वर की खोज में दौड़ने लगे। वह शिक्षित परिवार चाहते थे। वह समझते थे कि ऐसे घरों में लेन-देन की चर्चा न होगी, पर उन्हें यह देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि वरों का मोल उनकी शिक्षा के अनुसार है। कोई चार हजार सुनाता, कोई पाँच हजार और कोई इससे भी आगे बढ़ जाता। बेचारे निराश होकर लौट आते। आज छः महीने से दारोगाजी इसी चिन्ता में पड़े हैं। बुद्धि काम नहीं करती। इसमें सन्देह नहीं कि शिक्षित सज्जनों को उनसे सहानुभूति थी; पर वह एक-न-एक ऐसी पख निकाल देते थे कि दारोगाजी को निरुत्तर हो जाना पड़ता। एक सज्जन ने कहा, महाशय, मैं स्वयं इस कुप्रथा का जानी दुश्मन हूँ लेकिन करूँ क्या, अभी पिछले साल लड़की का विवाह किया, दो हजार रुपये केवल दहेज में देने पड़े, दो हजार और खाने-पीने में खर्च पड़े, आप ही कहिये, वह कमी कैसे पूरी हो!

दूसरे महाशय इनसे अधिक नीतिकुशल थे। बोले, दारोगाजी, मैंने लड़के को पाला है, सहस्रों रुपये उसकी पढ़ाई में खर्च किये हैं। आपकी लड़की को इससे उतना ही लाभ होगा जितना मेरे लड़के को। तो आप ही न्याय कीजिये कि यह सारा भार मैं अकेला कैसे उठा सकता हूँ!

कृष्णचन्द्र को अपनी ईमानदारी और सचाई पर पश्चात्ताप होने लगा। अपनी निःस्पृहता पर उन्हें जो घमण्ड था वह टूट गया। वह सोच रहे थे कि यदि मैं पाप से न डरता तो आज मुझे यों ठोकरें न खानी पड़तीं। इस समय दोनों स्त्री-पुरुष चिन्ता में डूबे बैठे थे, बड़ी देर के बाद कृष्णचन्द्र बोले, देख लिया, संसार में सन्मार्ग पर चलने का यह फल होता है। यदि आज मैंने लोगों को लूटकर अपना घर भर लिया होता तो लोग मुझसे सम्बन्ध करना अपना सौभाग्य समझते। अब दो ही उपाय हैं, या तो सुमन को किसी कंगाल के पल्ले बाँध दूँ या कोई सोने की चिड़िया फँसाऊँ। पहली बात तो होने से रही; बस अब सोने की चिड़िया की खोज में निकलता हूँ। धर्म का मजा चख लिया, सुनीति का हाल भी देख चुका। अब लोगों के ख़ूब गले दबाऊँगा, ख़ूब रिश्वतें लूँगा, यही अन्तिम उपाय है।

संसार यही चाहता है, और कदाचित् ईश्वर भी यही चाहता है। यही सही।

गंगाजली सिर झुकाये अपने पति की ये बातें सुनकर दुःखित हो रही थी। वह चुप थी, आँखों में आँसू भरे हुए थे।

२

दारोगाजी के हल्के में एक महन्त रामदास रहते थे। वह साधुओं की एक गद्दी के महन्त थे। उनके यहाँ सारा कारोबार 'श्रीबाँकेबिहारीजी' के नाम पर होता था। 'श्रीबाँकेबिहारीजी' लेन-देन करते थे और [illegible]२) सैकड़े से कम सूद न लेते थे। वही मालगुज़ारी वसूल करते थे, वही रेहन-नामे-बैनामे लिखाते थे। 'श्रीबाँकेबिहारीजी' की रकम दबाने का किसी को साहस न होता और न अपनी रक़म के लिए कोई दूसरा आदमी उनसे कड़ाई कर सकता था। 'श्रीबाँकेबिहारीजी' को रुष्ट करके उस इलाके में रहना कठिन था। महन्त रामदास के यहाँ दस-बीस मोटे-ताजे साधू स्थायी रूप से रहते थे। वह अखाड़े में दण्ड पेलते, भैंस का ताजा दूध पीते, सन्ध्या को दूधिया भंग छानते और गाँजे-चरस की चिलम तो कभी ठण्डी न होने पाती थी। ऐसे बलवान जत्थे के विरुद्ध कौन सिर उठाता!

महन्तजी का अधिकारियों में खूब मान था। 'श्रीबाँकेबिहारीजी' उन्हें खूब मोतीचूर के लड्डू और मोहनभोग खिलाते थे। उनके प्रसाद से कौन इनकार कर सकता था? ठाकुरजी संसार में आकर संसार की रीति पर चलते थे।

इस साल महन्तजी तीर्थयात्रा करने गये थे। वहाँ से आकर उन्होंने एक बड़ा यज्ञ किया था। एक महीने तक हवनकुंड जलता रहा, महीनों तक कड़ाह न उतरे, पूरे दस हजार महात्माओं का निमन्त्रण था। इस यज्ञ के लिए इलाके के प्रत्येक आसामी से हल पीछे पाँच रुपया चन्दा उगाहा गया था; किसी ने खुशी से दिया, किसी ने उधार लेकर और जिसके पास न था उसे रुक्का ही लिखना पड़ा। यदि ठाकुरजी को हार माननी पड़ी तो केवल एक अहीर से जिसका नाम चेतू था। वह बड़ा दरिद्र आदमी था। कई साल से उसकी फसल खराब हो रही थी। थोड़े ही दिन हुए 'श्री

बाँकेबिहारीजी' ने उस पर इजाफा लगान की नालिश करके उसे ऋण के बोझ से और भी दबा दिया था। उसने यह चन्दा देने से इनकार किया; यहाँ तक रुक्का न भी लिखा। ठाकुर जी ऐसे द्रोही को भला कैसे क्षमा करते? एक दिन कई महात्मा चेतू को पकड़ लाये। ठाकुरद्वारे के सामने उस पर मार पड़ने लगी। चेतू भी बिगड़ा। हाथ तो बँधे हुए थे, मुँह से लात घूँसों का जवाब देता रहा और जब तक जबान बन्द न हो गई, चुप न हुआ। इतना कष्ट देकर भी ठाकुरजी को सन्तोष न हुआ। उसी रात को उसके प्राण भी हर लिये। प्रातःकाल चौकीदार ने थाने में रिपोर्ट की।

दारोगा कृष्णचन्द्र को मालूम हुआ, मानो ईश्वर ने बैठे-बैठाये सोने की चिड़िया भेज दी। तहकीकात करने चले।

लेकिन महन्तजी की उस इलाके में ऐसी धाक जमी हुई थी कि दारोगा को कोई गवाही न मिल सकी। लोग एकान्त में आकर उनसे सारा वृत्तान्त कह जाते थे, पर कोई अपना बयान न देता था।

महन्तजी पहले तो अकड़े रहे। लेकिन जब उन्हें पता चला कि दारोगाजी ने कई आदमियों को फोड़ लिया है तो कुछ नरम पड़े। अपने मुख्तार को दारोगाजी के पास भेजा। कुबेर की शरण ली। लेन-देन की बातचीत होने लगी। कृष्णचन्द्र ने कहा, मेरा हाल तो आप लोग जानते हैं कि रिश्वत को काला नाग समझता हूँ। मुख्तार ने कहा, हाँ, यह तो मालूम है, किन्तु साधु-सन्तों पर कृपा रखनी ही चाहिए। इसके बाद दोनों सज्जनों में कानाफूसी हुई। मुख्तार ने कहा, नहीं सरकार, पाँच हजार बहुत होते है। ऐसा कीजिए कि उनका कष्ट न हो और आपका भी काम निकल जाय। अन्त में तीन हजार पर बात पक्की हो गई।

जन्म भर निर्लोभ रहने के बाद इस समय अपनी आत्मा का बलिदान करने में दारोगाजी को बड़ा दुःख होता था। वह सोचते थे, यदि यही करना था तो आज से पचीस साल पहले ही क्या न किया, अब तक सोने की दीवार खड़ी कर दी होती। इलाके ले लिये होते। इतने दिनों तक त्याग का आनन्द उठाने के बाद बुढ़ापे में यह कलंक! पर मन कहता

था, इसमें तुम्हारा क्या अपराध ? तुमसे जब तक निभ सका, निबाहा। भोगविलास के पीछे अधर्म नहीं किया; लेकिन जब देश, काल, प्रथा और अपने बन्धुओं का लोभ तुम्हें कुमार्ग की ओर ले जा रहे हैं तो तुम्हारा क्या दोष ? तुम्हारी आत्मा अब भी पवित्र है। तुम ईश्वर के सामने अब भी निरपराध हो। इस प्रकार तर्क करके दारोगाजी ने अपनी आत्मा को समझा लिया।

लेकिन परिणाम का भय किसी तरह पीछा न छोड़ता था। उन्होंने कभी रिश्वत नहीं ली थी। हिम्मत न खुली थी। जिसने कभी किसी पर हाथ न उठाया हो, वह सहसा तलवार का वार नहीं कर सकता। यदि कहीं बात खुल गई तो जेलखाने के सिवा और कहीं ठिकाना नहीं; सारी नेकनामी धूल में मिल जायगी। आत्मा तर्क से परास्त हो सकती है, पर परिणाम का भय तर्क से दूर नहीं होता। वह पर्दा चाहता है। दारोगाजी ने यथासम्भव इस मामले को गुप्त रक्खा। मुख्तार ने ताकीद कर दी कि इस बात की भनक भी किसी के कान में न पड़ने पावे। थाने के कान्स-टेबिलों और अमलों से भी सारी बातें गुप्त रखी गईं।

रात के नौ बजे थे। दारोगाजी ने अपने तीनों कान्सटेबिलों को किसी बहाने से थाने के बाहर भेज दिया था। चौकीदारों को भी रसद का सामान जुटाने के लिए इधर-उधर भेज दिया था और आप अकेले मुख्तार की राह देख रहे थे।

कोई आध घण्टे के बाद मुख्तार के आने की आहट मिली। उनकी छाती धड़कने लगी। चारपाई से उठ बैठे, फिर पानदान खोलकर पान लगाने लगे कि इतने में मुख्तार भीतर आया।

कृष्णचन्द्र—कहिए ?

मुख्तार—महन्तजी ने....

कृष्णचन्द्र ने दरवाजे की तरफ देखकर कहा, रुपये लाये या नहीं ?

मुख्तार—जी हाँ, लाया हूँ, पर महन्तजी....

कृष्णचन्द्र ने फिर चारों तरफ चौकन्नी आँखों से देखकर कहा—मैं

एक कौड़ी भी कम न करूँगा।

मुख्तार—अच्छा मेरा हक तो दीजिएगा?

कृष्णचन्द्र—अपना हक महन्तजी से लेना।

मुख्तार—पाँच रुपया सैकड़े तो हमारा बँधा हुआ है।

कृष्णचन्द्र—इसमें से एक कौड़ी भी न मिलेगी। मैं अपनी आत्मा बेंच रहा हूँ, कुछ लूट नहीं रहा हूँ।

मुख्तार—आपकी जैसी मरजी, पर मेरा हक मारा जाता है।

कृष्णचन्द्र—मेरे साथ घर तक चलना पड़ेगा।

तुरन्त बहली तैयार हुई और दोनों आदमी उस पर बैठकर चले। बहली के आगे-पीछे चौकीदारों का दल था। कृष्णचन्द्र उड़कर घर पहुँचना चाहते थे। गाड़ीवान को बार-बार तेज़ हाँकने के लिए कहते अरे क्या सो रहा है? हाँके चल।

ग्यारह बजते-बजते लोग घर पहुँचे। दारोगाजी मुख्तार को लिये हुए अपने में कमरे गये और किवाड़ बन्द कर दिये। मुख्तार ने थैल निकाली। कृष्णचन्द्र ने झट थैली ले ली और बिना देखे-सुने उसे अपने सन्दूक में डाल कर ताला लगा दिया।

गंगाजली अभी तक उनकी राह देख रही थी। कृष्णचन्द्र मुख्ता को बिदा करके घर में गये। गंगाजली ने पूछा, इतनी देर क्यां का?

कृष्णचन्द्र—काम ही ऐसा आ पड़ा और दूर भी बहुत है।

भोजन करके दारोगाजी लेटे, पर नींद न आती थी। स्त्री से रुपये की बात कहते उन्हें सकोच हो रहा था। गंगाजली को भी नींद न आती थी। वह बार-बार पति के मुँह की ओर देखती, मानों पूछ रही थी कि बचे या डूबे!

अन्त में कृष्णचन्द्र बोले—यदि तुम नदी किनारे खड़ी हो और पीछे से एक शेर तुम्हारे ऊपर झपटे तो क्या करोगी?

गगाजली इस प्रश्न का अभिप्राय समझ गयी। बोली, नदी में चली जाऊँगी।

कृष्ण—चाहे डूब ही जाओ?

गंगा—हाँ डूब जाना शेर के मुँह पड़ने से अच्छा है।

कृष्ण—इसका मतलब तुम्हारी समझ में आया?

गंगाजली ने दीनभाव से पति की ओर देखकर कहा, तब क्या ऐसी बेसमझ हूँ!

कृष्ण—मैं कूद पड़ा हूँ। बचूँगा या डूब जाऊँगा, यह मालूम नहीं।

३

पण्डित कृष्णचन्द्र रिश्वत लेकर उसे छिपाने के साधन न जानते थे। इस विषय में अभी नौसिखिए थे। उन्हें मालूम न था कि हराम का माल अकेले मुश्किल से पचता है। मुख्तार ने अपने मन में कहा, हमीं ने सब कुछ किया और हमीं से यह चाल! मैंने जो इतनी दौड़-धूप की, वह कुछ आशा ही रखकर की थी।

वह दारोगाजी के पास से उठकर सीधे थाने में आया और बातों ही बातों में सारा भण्डाफोड़ हो गया।

थाने के अमलों ने कहा, वाह हमसे छिपा-छिपाकर यह रकम उड़ाई जाती है। यदि इस बगुला भक्त को मजा न चखा दिया तो देखना।

कृष्णचन्द्र तो विवाह की तैयारियों में मग्न थे। वर सुन्दर, सुशील, सुशिक्षित था। कुल ऊँचा और धनी। दोनों ओर से लिखा पढ़ी हो रही थी। उधर हाकिमों के पास गुप्त चिट्ठियाँ पहुँच रही थीं। उनमें आक्षेपों के ऐसे सबल प्रमाण दिये गए थे, व्यवस्था की ऐसी उत्तम विवेचना की गई थी कि हाकिमों के मन में सन्देह उत्पन्न हो गया। उन्होंने गुप्त रीति से तहकीकात की। सारा रहस्य खुल गया।

एक महीना बीत चुका था। कल तिलक जाने की साइत थी। दारोगाजी सन्ध्या समय थाने में मसनद लगाये बैठे थे, उस समय सामने से सुपरिण्टेण्डेण्ट पुलिस आता हुआ दिखाई दिया। उसके पीछे दो थानेदार और कई कान्सटेबिल चले आ रहे थे। कृष्णचन्द्र उन्हें देखते ही घबराकर उठे कि एक थानेदार ने बढ़कर उन्हें गिरफ्तारी का वारण्ट दिखाया। कृष्णचन्द्र का मुख पीला पड़ गया। वह जड़ मूर्ति की भाँति चुपचाप खड़े हो

गए और सिर झुका लिया। उनके चेहरे पर भय न था, लज्जा थी। यह वही दोनों थानेदार थे, जिनके सामने वह अभिमान से सिर उठाकर चलते थे, जिन्हें वह नीच समझते थे। पर आज वह उन्हीं के सामने सिर नीचा किये खड़े थे। जन्म भर की नेकनामी एक क्षण में धूल में मिल गयी। थाने के अमलों ने मन में कहा, और अकेले-अकेले रिश्वत उड़ाओ!

सुपरिण्टेण्डेण्ट ने कहा, वेल किशनचन्द्र, तुम अपने बारे में कुछ कहना चाहता है?

कृष्णचन्द्र ने सोचा—क्या कहूँ? क्या कह दूँ कि मैं बिलकुल निरपराध हूँ, यह सब मेरे शत्रुओं की शरारत है; थानेवालों ने मेरी ईमानदारी से तंग आकर मुझे यहाँ से निकालने की चाल खेली है।

पर वह पापाभिनय में ऐसे सिद्धहस्त न थे। उनकी आत्मा स्वयं अपने अपराध के बोझ से दबी जा रही थी। वह अपनी दृष्टि से गिर गए थे।

सुपरिण्टेण्डेण्ट ने फिर पूछा, तुम अपने बारे में कुछ कहना चाहता है?

कृष्णचन्द्र बोले, जी हाँ, मैं यही कहना चाहता हूँ कि मैंने अपराध किया है और उसका कठोर-से-कठोर दंड मुझे दिया जाय। मेरा मुँह काला करके मुझे सारे कस्बों में घुमाया जाय। झूठी मर्यादा बढ़ाने के लिए, अपनी हैसियत को बढ़ाकर दिखाने के लिए, अपनी बड़ाई के लिए मैंने एक अनुचित कर्म किया है और अब उसका दण्ड चाहता हूँ। आत्मा और धर्म का बंधन मुझे न रोक सका। इसलिए मैं कानून की बेड़ियों के ही योग्य हूँ। मुझे एक क्षण के लिए घर में जाने की आज्ञा दीजिये। वहाँ से आकर मैं आपके साथ चलने को तैयार हूँ।

दोनों थानेदार ये बातें सुनकर एक दूसरे का मुँह देख रहे थे, मानों कह रहे थे कि यह आदमी पागल हो गया है क्या? अपने होश में नहीं मालूम होता। यदि ईमानदार ही बनना था तो ऐसा काम ही क्यों किया?

सुपरिण्टेण्डेण्ट ने कृष्णचन्द्र को दया की दृष्टि से देखा और भीतर जाने की आज्ञा दी।

गंगाजली बैठी चाँदी के थाल में तिलक की सामग्री सजा रही थी कि

कृष्णचन्द्र ने आकर कहा, गंगा, बात खुल गयी। मैं हिरासत में आ गया।

गंगाजली ने उनकी ओर विस्मित भाव से देखा। उसके चेहरे का रंग उड़ गया। आँखों से आँसू बहने लगे।

कृष्णचन्द्र—रोती क्यों हो ? मेरे साथ कोई अन्याय नहीं हो रहा है। मैंने जो कुछ किया है उसी का फल भोग रहा हूँ। मुझपर फौजदारी का मुकदमा चलाया जायगा, तुम कुछ चिन्ता मत करना। मैं सब कुछ सहन करने के लिए तैयार हूँ, मेरे लिए वकील मुख्तारों की जरूरत नहीं है। इसमें व्यर्थ रुपये मत फूँकना। उसे तुम सुमन के विवाह में खर्च करना। अपनी आत्मा का, अपनी नेकनीयती का, अपने जीवन का सर्वनाश करने के बाद मुझे सन्तोष रहेगा कि मैं एक ऋण से मुक्त हो गया। इस लड़की का बेड़ा पार लगा दिया।

गंगाजली ने दोनों हाथों से अपना सिर पीट लिया। हाय ! यदि मैं जानती कि यह नौबत आयेगी तो अपनी लड़की किसी कंगाल से ब्याह देती, या उसे विष देकर मार डालती। फिर वह झटपट उठी, मानों नींद से चौंकी है और कृष्णचन्द्र का हाथ पकड़कर बोली—इन रुपयों में आग लगा दो। उन्हें ले जाकर उसी हत्यारे रामदास के सिर पर पटक दो। मेरी लड़की बिना ब्याही रहेगी। हाय ईश्वर ! मेरी मति क्यों मारी गई। मैं साहब के पास चलती हूँ। अब लाज शरम कैसी ?

कृष्ण—जो कुछ होना था, हो चुका, अब कुछ नहीं हो सकता।

गंगा—मुझे साहब के पास ले चलो। मैं उनके पैरों पर गिरूँगी और कहूँगी, यह आपके रुपये हैं, लीजिये और जो कुछ दण्ड देना है, मुझे दीजिए। मैं ही विष की गाँठ हूँ। यह पाप मैंने बोया है।

कृष्ण—सुनो, यह रोने-धोने का समय नहीं है। मैं कानून के पंजे में फँसा हूँ और किसी तरह बच नहीं सकता। धैर्य से काम लो। परमात्मा की इच्छा होगी तो फिर भेंट होगी।

यह कहकर वह बाहर की ओर चले कि दोनों लड़कियाँ आकर उनके

पैरों से चिमट गयीं। गंगाजली ने दोनों हाथों से उनकी कमर पकड़ ली और तीनों चिल्लाकर रोने लगीं।

कृष्णचन्द्र भी कातर हो गये। उन्होंने सोचा, इन अबलाओं की क्या गति होगा ? परमात्मन्, तुम दीनों के रक्षक हो, इनकी भी रक्षा करना।

एक क्षण में वह अपने को छुड़ाकर बाहर चले गए।

( ४ )

कृष्णन्द्र अपने कस्बे में सर्वप्रिय थे। यह खबर फैलते ही सारी बस्ती में हलचल मच गई। कई भले आदमी उनकी जमानत कराने आये, लेकिन साहब ने जमानत न ली।

इसके एक सप्ताह बाद कृष्णचन्द्र पर रिश्वत लेने का अभियोग चलाया गया। महन्त रामदास भी गिरफ्तार हुए।

दोनों मुकदमे महीने भर तक चलते रहे। हाकिम ने उन्हें दौरा सुपुर्द कर दिया।

वहाँ भी एक महीना लगा। अन्त में कृष्णचन्द्र को पाँच वर्ष की कैद हुई। महन्तजी सात वर्ष के लिए गये और दोनों चेलों को कालेपानी का दण्ड मिला।

गंगाजली के एक सगे भाई पण्डित उमानाथ थे। कृष्णचन्द्र की उनसे जरा भी न बनती थी। इसलिए उमानाथ उनके यहाँ बहुत कम आते थे।

लेकिन उस दुर्घटना का समाचार पाकर उमानाथ से न रहा गया। वह आकर अपनी बहन और भाजियों को अपने घर ले गये। कृष्णचन्द्र के कोई सगा भाई न था। चाचा के दो लड़के थे, पर वह अलग रहते थे। उन्होंने बात तक न पूछी।

कृष्णचन्द्र ने चलते-चलते गंगाजली को मना किया था कि रामदास के रुपयों में से एक कौड़ी भी मुकदमे में न खर्च करना। लेकिन गंगाजली का जी न माना। उसने दिल खोलकर रुपये खर्च किए। वकील लोग अन्त समय तक यही कहते रहे कि वे छूट जायँगे।

जज के फैसले की हाईकोर्ट में अपील हुई। महन्तजी के सजा में कमी

न हुई। पर कृष्णचन्द्रजी की सजा घट गई। पाँच के चार वर्ष रह गए।

गंगाजली आने को तो मैके आई, पर अपनी भूल पर पछताया करती थी। यह वह मैका न था जहाँ उसने अपने बालकपन की गुड़ियाँ खेली थीं, मिट्टी के घरौंदे बनाये थे, माता-पिता की गोद में पली थी। माता-पिता का स्वर्गवास हो गया था, गाँव में वह आदमी न दिखाई देते थे। यहाँ तक कि पेड़ों की जगह खेत और खेतों की जगह पेड़ लगे हुए थे। उसकी भावज जाह्नवी उससे मुँह फुलाये रहती। जाह्नवी अब अपने घर बहुत कम रहती। पड़ोसियों के यहाँ बैठी हुई गंगाजली का दुखड़ा रोया करती। उसके दो लड़कियाँ थीं। वह भी सुमन और शान्ता से दूर-दूर रहतीं।

गंगाजली के पास रामदास के रुपयों में से कुछ न बचा था। यही चार-पाँच सौ रुपये रह गये थे जो उसने पहले काट-कपटकर जमा किए थे इसलिए वह उमानाथ से सुमन के विवाह के विषय में कुछ न कहती। यहाँ तक कि छः महीने बीत गये, कृष्णचन्द्र ने जहाँ पहले सम्बन्ध ठीक किया था, वहाँ से साफ जवाब आ चुका था।

लेकिन उमानाथ को यह चिन्ता बराबर लगी रहती थी। उन्हें जब अवकाश मिलता तो दो-चार दिन के लिए वर की खोज में निकल जाते। ज्योंही वह किसी गाँव में पहुँचते वहाँ हलचल मच जाता। युवक गठरियों से वह कपड़े निकालते जिन्हें वह बारात में पहना करते थे। अँगूठियाँ और मोहनमाले मँगनी माँगकर पहन लेते। माताएँ अपने बालकों को नहला-धुलाकर आँखों में काजल लगा देतीं और धुले हुए कपड़े पहनाकर खेलने को भेजतीं। विवाह के इच्छुक बूढ़े नाइयों से मोंछ कटवाते और पके हुए बाल चुनवाने लगते। गाँव के नाई और कहार खेतों से बुला लिए जाते; कोई अपना बड़प्पन दिखाने के लिए उनसे पैर दबवाता, कोई धोती छँटवाता। जब तक उमानाथ वहाँ रहते, स्त्रियाँ घरों से न निकलतीं, कोई अपने हाथ से पानी न भरता, कोई खेत में न जाता। पर उमानाथ की आँखों में यह घर न जँचते थे।

अन्त में उमानाथ ने निश्चय किया कि शहर में कोई वर ढूँढ़ना

चाहिए। सुमन के योग्य वर देहात में नहीं मिल सकता। पर शहरवालों की लंबी-चौड़ी बातें सुनी तो उनके होश उड़ गये। बड़े आदमियों का तो कहना ही क्या, दफ्तरों के मुसद्दी और क्लर्क भी हजारों का राग अलापते थे। दो-चार सज्जन उनकी कुल-मर्यादा का हाल सुनकर विवाह करने को उत्सुक हुए, पर कहीं तो कुण्डली न मिली और कहीं उमानाथ का मन ही न भरा। वह अपनी कुल-मर्यादा से नीचे न उतरना चाहते थे।

इस प्रकार पूरा एक साल बीत गया।

माघ का महीना था। उमानाथ स्नान करने गये। घर लौटे तो सीधे गंगाजली के पास जाकर बोले, लो बहिन, मनोरथ पूरा हो गया। बनारस में विवाह ठीक हो गया।

गंगा—भला, किसी तरह तुम्हारी दौड़-धूप तो ठिकाने लगी। लड़का पढ़ता है न ?

उमानाथ—पढ़ता नहीं, नौकर है। एक कारखाने मे १५) का बाबू है।

गंगा—घर-द्वार है न ?

उमा—शहर में किसके घर होता है। सब किराये के घर में रहते हैं।

गंगा—भाई-बन्द मा-बाप हैं ?

उमा—मा-बाप मर चुके हैं और भाई-बन्द शहर में किसके होते हैं!

गंगा—उमर क्या है ?

उमा—यही, कोई तीस साल के लगभग होगी।

गंगा—देखने-सुनने में कैसा है ?

उमा—सौ में एक। नाम गजाधरप्रसाद है।

गंगा—तो दुआह होगा।

उमा—हाँ, है तो दुआह, पर इससे क्या ?

गंगा—कुल कैसा है ?

उमा—बहुत ऊँचा। हमसे भी दो बिस्वे बड़ा है। पसन्द है न ?

गंगाजली ने उदासीन भाव से कहा, जब तुम्हें पसन्द है तो मुझे भी पसन्द है।

५

फागुन में सुमन का विवाह हो गया। गंगाजली दामाद को देखकर बहुत रोई। उसे ऐसा दुःख हुआ, मानो किसी ने सुमन को कुएँ में डाल दिया।

सुमन ससुराल आई तो यहाँ की अवस्था उससे भी बुरी पाई जिसकी उसने कल्पना की थी। मकान में केवल दो कोठरियाँ थीं और एक सायबान। बाहर से नालियों की दुर्गन्ध आती रहती थी, धूप और प्रकाश का कहीं गुजर नहीं।

सुमन के दो महीने आराम से कटे। गजाधर की एक बूढ़ी फुआ घर का सारा काम-काज करती थी। लेकिन गर्मियों में शहर में हैज़ा फैला और बुढ़िया चल बसी। अब वह बड़े फेर में पड़ा। चौका-बरतन करने के लिए महरियाँ ३) रुपये से कम पर राजी न होती थीं। दो दिन घर में चूल्हा नहीं जला। गजाधर सुमन से कुछ न कह सकता था। दोनों दिन बाजार से पूरियाँ लाया, वह सुमन को प्रसन्न रखना चाहता था। उसके रूप-लावण्य पर मुग्ध हो गया था। तीसरे दिन वह घड़ी रात रहे उठा और सारे बरतन माँज डाले, चौका लगा दिया। कल से पानी भर लाया। सुमन जब उठी तो यह कौतुक देखकर दंग रह गई। समझ गई कि इन्होंने सारा काम किया है। लज्जा के मारे उसने कुछ न पूछा। सन्ध्या को उसने आप ही सारा काम किया। बरतन माँजती थी और रोती जाती थी।

पर थोड़े ही दिनों में उसे इन कामों की आदत पड़ गई। उसे अपने जीवन में आनन्द-सा अनुभव होने लगा। गजाधर को ऐसा मालूम होता था मानों जग जीत लिया है। अपने मित्रों से सुमन की प्रशंसा करता फिरता। दूसरे महीने में उसने वेतन पाया तो सब-का-सब सुमन के हाथों में रख दिया। सुमन को आज स्वच्छन्दता का आनन्द प्राप्त हुआ। अब उसे एक-एक पैसे के लिए किसी के सामने हाथ न फैलाना पड़ेगा। वह इन रुपयों को चाहे जैसे खर्च कर सकती है।

पर गृह-प्रबन्ध में कुशल न होने के कारण वह आवश्यक और अना-

वश्यक खर्च का ज्ञान न रखती थी। परिणाम हुआ कि महीने में दस दिन बाकी थे और सुमन ने सब रुपए खर्च कर डाले थे। गजाधर ने यह सुना तो उसके सिर पर एक पहाड़ सा टूट पड़ा। इसकी शंका उसे कुछ पहले ही हो रही थी। सुमन से तो कुछ न बोला, पर सारे दिन उस पर चिन्ता सवार रही, अब बीच में रुपए कहाँ से आयें?

गजाधर ने सुमन को घर की स्वामिनी बना तो दिया था, पर वह स्वभाव से कृपण था। जलपान की जलेबियाँ उसे विष के समान लगती थीं। दाल में घी देखकर उसके हृदय में शूल होने लगता। वह भोजन करता तो बटुली की ओर देखता कि कहीं अधिक तो नहीं बना है। दरवाजे पर दाल-चावल फेंका देखकर उसके शरीर में ज्वाला-सी लग जाती थी, पर सुमन की मोहिनी सूरत ने उसे वशीभूत कर लिया था। मुँह से कुछ न कह सकता।

पर आज जब कई आदमियों से उधार माँगने पर उसे रुपए न मिले तो वह अधीर हो गया। घर में आकर बोला, रुपए तो तुमने सब खर्च कर दिये, अब बताओ कहाँ से आयें।

सुमन—मैंने कुछ उड़ा तो नहीं दिये।

बातों-बातों में झगड़ा हो गया। गजाधर ने कुछ कठोर बातें कहीं। अन्त में सुमन ने अपनी हँसुली गिरवी रखने को दी और गजाधर भुन-भुनाता हुआ लेकर चला गया।

लेकिन सुमन का जीवन सुख में कटा था। उसे अच्छा खाने, अच्छा पहनने की आदत थी। अपने द्वार पर खोमचेवालों की आवाज सुनकर उससे न रहा जाता। अब तक वह गजाधर को भी खिलाती थी। अब से अकेले ही खा जाती।

धीरे-धीरे सुमन के सौन्दर्य की चर्चा मुहल्ले में फैली। पास-पड़ोस की स्त्रियाँ आने लगीं। सुमन उन्हें नीच दृष्टि से देखती। पर उसके रीति-व्यवहार में वह गुण था जो ऊँचे कुलों में स्वाभाविक होता है। पड़ोसिनों ने शीघ्र ही उसका आधिपत्य स्वीकार कर लिया। सुमन उनके बीच में रानी मालूम होती थी। उसकी सगर्वा प्रकृति को इसमें अत्यंत आनंद प्राप्त

होता था। वह उन स्त्रियों के सामने अपने गुणों को बढ़ाकर दिखाती। वे अपने भाग्य को रोतीं, सुमन अपने भाग्य को सराहती। वे किसी की निंदा करतीं तो सुमन उन्हें समझाती। वह उनके सामने रेशमी साड़ी पहनकर बैठती, जो वह मैके से लायी थी। रेशमी जाकट खूँटी पर लटका देती। उन पर इस प्रदर्शन का प्रभाव सुमन की बातचीत से कहीं अधिक होता था। वह वस्त्राभूषण के विषय मे उसकी सम्मति को बड़ा महत्व देतीं। सुमन ऊपर से उन्हें निष्काम भाव से सलाह देती, पर उसे मन में बड़ा दुःख होता। वह सोचती यह सब नये-नये गहने बनवाती हैं; नये-नये कपड़े लेती हैं और यहाँ रोटियों के लाले हैं। क्या संसार में मैं ही सबसे अभागिन हूँ? उसने अपने घर यही सीखा था कि मनुष्य को जीवन में सुख भोग करना चाहिए। उसने कभी वह धर्म-चर्चा न सुनी थी, वह धर्म-शिक्षा न पायी थी, जो मन में संतोष का बीजारोपण करती है। उसका हृदय असंतोष से व्याकुल रहने लगा।

गजाधर इन दिनों बड़ी मेहनत करता। कारखाने से लौटते ही एक दूसरी दूकान पर हिसाब-किताब लिखने चला जाता था। वहाँ से ८ बजे रात को लौटता। इस काम के लिए उसे १५) और मिलते थे। पर उसे अपनी आर्थिक दशा में कोई अन्तर न दिखाई देता था। उसकी सारी कमाई खाने-पीने में उड़ जाती थी। उसका संचशील हृदय इस 'खा-पी बराबर' दशा से बहुत दुखी रहता। उस पर सुमन उसके सामने अपने फूटे कर्म का रोना रो-रोकर उसे और भी हताश कर देती थी। उसे स्पष्ट दिखाई देता था कि सुमन का हृदय मेरी ओर से शिथिल होता जाता है। उसे यह न मालूम था कि सुमन मेरी प्रेम-रसपूर्ण बातों से मिठाई के दोनों को अधिक आनन्द-प्रद समझती है। अतएव वह अपने प्रेम और परिश्रम का फल न पाकर उसे अपने शासनाधिकार से प्राप्त करने की चेष्टा करने लगा। इस प्रकार रस्सी में दोनों ओर से तनाव होने लगा।

हमारा चरित्र कितना ही दृढ़ हो, पर उस पर संगति का असर अवश्य होता है। जिन महिलाओं के साथ सुमन उठती-बैठती थी, वे अपने पतियों

